मुखेभ्यः, द्वितीयगोत्रेभ्यः मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहेभ्यः सपत्नीकेभ्यः द्राक्षामलकयवमूलनिष्क्रयिणीं दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे ।

माता पितामही चैव तथैव प्रपितामही ।
पिता पितामहश्चैव तथैव प्रपितामहः ॥
मातामहस्तत्पिता च प्रमातामहकादयः ।
एते भवन्तु मे प्रीताः प्रयच्छन्तु च मङ्गलम् ॥

'इडामग्ने पुरुदंशꣳ सनिङ्गोः शश्वत्तमं हवमानय साध । स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे' इति वाद्यम् ।

इडामग्नेऽधिधारया रयिम्मास्वान्निष्क्रन्न्पूर्वचितो निकारिणः क्षत्रमग्ने स यमसस्तु तुभ्यमुपसुता वर्त्ततां तेऽअनिष्टतः ॥

नान्दीश्राद्धं सम्पन्नं सुसम्पन्नम् । अस्य नान्दीश्राद्धस्य कर्माङ्गदेवताः प्रीयन्ताम् ॥

॥ इति नान्दीश्राद्धकर्म ॥



ॐ

श्रीपरमात्मने नमः

# गृह्याग्निकर्मप्रयोगमाला

## ( स्थालीपाककर्मकदम्बकम् )



## [ हिन्दी ]

## १—होमके आरम्भके कार्य

( १ ) कुशोंसे तीन बार वेदी अथवा कुण्डको पोंछना ।

( २ ) गोबरसे तीन बार वेदीको लीपना ।

( ३ ) स्फ्य अथवा स्रुवसे उत्तरोत्तर तीन रेखा करना ।

( ४ ) उल्लेखनके क्रमसे ही रेखाओंसे मृत्तिका उठाना ।
( अनामिका और अंगूठेसे मिट्टी उठाकर ईशानमें डालना )

( ५ ) जलसे वेदीको तीन बार छिड़कना ।
इस प्रकार पञ्चभूसंस्कार करे ।

( ६ ) वेदीके ऊपर कुछ काष्ठ रखकर अग्निका स्थापन करना । दक्षिण हस्तसे कांस्यपात्र या मृन्मय पात्रसे अपने अभिमुख काष्ठपर अग्निको रक्खे ।

( ७ ) अग्निसे दक्षिणकी ओर ब्रह्माका आसन बिछावे ।

( ८ ) प्रणीतापात्रमें जल भरकर कुशोंसे ढाँपकर अग्निके उत्तरमें कुशोंके ऊपर रख दे ( दो आसन हों, प्रथम आसनपर रखकर दूसरेपर रख दे ) ।

( ९ ) इक्यासी ८१ वा इक्कीस २१ अथवा सतरह १७ कुशके पत्र लेकर एक चौथाई पत्र ( २० या ५ या ४ ) पत्र पूर्वाग्र करके आग्नेयकोणसे ईशानकोणतक पृथक्-पृथक् करके वेदीके समीप-समीप बिछा दे । उतने ही पत्र ब्रह्माके आसनसे वेदीतक, उतने ही पत्र नैर्ऋत्यसे वायव्यतक और उतने ही वेदीसे प्रणीतापात्रतक बिछा दे । एक पत्रको हस्तमें शेष रखता रहे, हस्त खाली न हो ।

(१०) होममें आवश्यक पात्रोंकी स्थापना करे । अग्निसे उत्तर देशमें पश्चिमसे पूर्वकी ओर या दक्षिणसे उत्तरको पात्र रक्खे । सब पात्र पङ्क्तिबद्ध हों । पात्रोंकी स्थापना पूर्व या उत्तरकी ओर समाप्त हो ।

(११) दो पवित्र बनावे । तीन दलकी कुशासे बराबरके दो पत्तोंको निकाल ले, कोई-से पत्रके भीतर अङ्कुर न हो । उन दो पत्तोंके अग्रोंको बराबर पकड़कर अग्रोंकी ओरसे ही तीन कुशोंसे प्रादेशमात्र ( १० अङ्गुल लंबे ) काट ले । वे दो दल प्रादेशमात्र लंबे पवित्र होते हैं । मूलकी ओरके भागोंको त्याग कर दे ।

(१२) प्रोक्षणीजलका संस्कार करे । प्रणीतापात्रसे तीन बार चुल्लकसे प्रोक्षणीपात्रमें जल छोड़े । उस जलको पवित्रसे तीन बार ऊपरको उछाल दे ।

(१३) पात्रोंको स्थापनके क्रमसे प्रोक्षणीजलसे प्रोक्षण कर दे ।

(१४) आज्यस्थाली ( काँसीके कटोरे ) में घृत रख दे ।

(१५) घृतको अग्निके ऊपर रख दे ।

(१६) उल्मुक (गुदीड़े) को घृतके ऊपर फिराकर अग्निमें छोड़ दे ।

(१७) स्रुवको तीन बार अग्निमें ऊपरसे तपा दे ।

(१८) संमार्जनकुशोंसे स्रुवका मार्जन करे ।

(१९) स्रुवको जलसे छिड़क दे ।

(२०) स्रुवको फिर उसी प्रकार तपावे ।

(२१) अपने दक्षिणकी ओर स्रुवको कुशपर रख दे ।

(२२) घृतको अग्निसे उतार ले ।

(२३) घृतको पवित्रोंसे तीन बार ऊपरको उछाल दे ।

(२४) घृतको भले प्रकार देख ले । कोई केश, कीट आदि उसमें हो तो उसे निकाल दे ।

(२५) प्रोक्षणीजलको उसी प्रकार फिर संस्कार करे ।

(२६) बायें हाथमें उपयमन कुशोंको ले लेवे ।

(२७) खड़ा होकर दक्षिण हस्तसे अग्निमें तीन समिधोंको छोड़ दे ।

(२८) अग्निके चारों ओर प्रोक्षणीपात्रसे जलकी धारा कर दे ।

(२९) इसके अनन्तर होम करे ।

(३०) सर्वत्र होममें यही विधि है ।



## २–अग्निका आधानकाल

( १ ) आश्वलायन आदि गृह्यकारोंके मतमें विवाहका अग्नि ही गृह्य अग्नि है। क्योंकि वे विवाहहोमको ही दार (पत्नी) और अग्निका संस्कारक मानते हैं। उनको पुनः अग्निके स्थापनकी आवश्यकता ही नहीं है।

किन्तु हमारे मतमें—

( २ ) अनेक भाइयोंको धनविभागकालमें आधानका अधिकार होता है।

( ३ ) भ्रातृरहितको विवाहकालमें ही अधिकार हो जाता है और वह चतुर्थीकर्मके अनन्तर होता है। क्योंकि चतुर्थीकर्मसे पहले पत्नीमें भार्यात्व नहीं आता है और आधानमें भार्यासहितको ही अधिकार है। ऐसी व्यवस्था है।

## आधानका मुहूर्त्त

( १ ) अयन—उत्तरायण । अर्थात् मकर आदि छः राशियोंपर सूर्य रहनेतक छः मास ।

( २ ) नक्षत्र—कृत्तिका, विशाखा, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तराभाद्रपदा, रेवती, ज्येष्ठा और पुष्य ।

( ३ ) तिथियाँ—रिक्ता ( ४, ९, १४ ) वर्जित ।

( ४ ) ग्रहोंकी वर्जितस्थिति—गुरु और शुक्रका अस्त, वृद्धत्व, और शिशुत्व । चन्द्र, मङ्गल, गुरु और शुक्र इनकी नीच राशिमें स्थिति और शत्रुकी राशिमें स्थिति एवं दूसरे ग्रहोंसे विजितत्व ।

## लग्नशुद्धि

( १ ) कर्क, मकर, मीन, कुम्भ ये राशियाँ और इनके नवांशक वर्जित हैं । इसी प्रकार लग्नमें चन्द्र वर्जित है । शुक्र भी लग्नमें वर्जित है ।

( २ ) सूर्य चन्द्र बृहस्पति मङ्गल ये नवम पञ्चम स्थानमें हों, बुध शुक्र शनि राहु और केतु तीसरे, ग्यारहवें, छठे और दशम स्थानमें हों, तथा आधान करनेवालेकी जन्मराशि और जन्मलग्नसे अष्टम राशि शुद्ध हो, ऐसे लग्नमें आधान करे ।

## यागकर्तृत्वयोग

( १ ) गुरुसे युक्त धनुः राशि लग्नमें हो ।

( २ ) मङ्गल मेष राशिमें हो ।

( ३ ) आधानलग्नमें मङ्गल हो।

( ४ ) आधानलग्नसे सप्तम स्थानमें मङ्गल हो।

( ५ ) चन्द्र छठे अथवा तीसरे अथवा ग्यारहवें स्थानमें हो, ये तीन योग हैं।

( ६ ) सूर्य छठे अथवा तीसरे अथवा ग्यारहवें स्थानमें हो, ये तीन योग हैं।

ऐसे लग्नमें आधान करनेवाला यजमान निश्चय ही अग्निहोत्रका करनेवाला और ज्योतिष्टोम आदि यागोंका करनेवाला हो।

यहाँ यह व्यवस्था है—

( १ ) पाणिग्रहणकालके नियत होनेसे उस समय आधानके लिये मुहूर्त्त नहीं देखा जाता।

( २ ) पिता आदिके साथ जिस कालमें धनविभाग हो गया, उस कालमें यथाकथंचित् व्यतीपात, भद्रा आदि दोषोंको बचाकर आधान कर लेना ही चाहिये। उस समय उत्तरायण आदि कालकी अपेक्षा नहीं।

( ३ ) यदि पाणिग्रहणकालमें अथवा धनविभागकालमें विघ्नके कारणसे आधान नहीं किया गया हो, तो कालशुद्धि पूर्वोक्त प्रकारसे करना ही चाहिये।

( ४ ) ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन तीन वर्णोंको वसन्त, ग्रीष्म और शरद् ये ऋतु सोमयागके अर्थ नियत ही हैं, अतः

इनको उत्तरायण आदिका विचार नहीं है, तथापि शुक्रास्त आदि दोषोंके निवारणके लिये मुहूर्त्तका विचार करना ही चाहिये।

( ५ ) किन्तु जिन आचार्योंके मतमें श्रद्धाके उदयमें ही आधान करना चाहिये, ऐसा पक्ष है, उनको सोमयागके अर्थ ही श्रद्धाका उदयकाल है, अतः यथाकथंचित् पञ्चांगशुद्धि करके आधान है। किन्तु ऋतु, नक्षत्र और वार आदिकी प्रतीक्षा नहीं।

( ६ ) 'वाजपेयेन यजेत' इत्यादि वाक्यसे वाजपेय आदि यागोंका शरद् आदि ऋतुविशेष विहित है, अतः उत्तरायणकी प्रतीक्षा न करके शुक्रास्त आदि दोषोंको बचाकर आधान कर लेना चाहिये।

यहाँ यह निर्णय है—

( १ ) जहाँ कालके नियमसे आधान आदि विहित है वहाँ मुहूर्त्तका विचार नहीं करना।

( २ ) किन्तु जहाँ कालके नियमका अभाव है, वहाँ मुहूर्त्तविचार आवश्यक है।



## ३--प्रथम अग्न्याधानमें कालातिक्रम होनेपर प्रायश्चित्त

( १ ) जितने वर्ष अग्निके बिना बीते हों, उतने ही कृच्छ्र करे और विधिवत् होमके द्रव्यका दान करे। *

### पूर्व-पूर्व प्रायश्चित्तके अनुष्ठानकी अशक्ति होनेपर अनुकल्प

( २ ) प्राजापत्यव्रतके अनुष्ठानकी शक्ति न होनेपर प्रतिप्राजापत्य एक-एक गौका दान करे।

( ३ ) गोदानकी शक्ति न हो, तो बीते हुए वर्षोंकी संख्यासे गोमूल्यके रूपसे निष्क ४) रु० का दान करे।

( ४ ) गोमूल्यके रूपसे निष्कदानकी शक्ति न हो, तो वर्षोंकी संख्यासे आधे निष्कका दान करे।

---

* यावन्त्यब्दान्यतीतानि निरग्नेर्विप्रजन्मनः।
तावन्ति कृच्छ्राणि चरेद्धोम्यं दद्याद् यथाविधि॥
इति वचनात्।

( ५ ) गोमूल्यके रूपसे आधा निष्क भी न दे सके, तो निष्कका चौथा भाग वर्षसंख्यासे दान करे ।

( ६ ) निष्कके चौथे भागके दानकी शक्ति न हो, तो बारह ब्राह्मणोंको भोजन दे ( वर्षोंकी संख्यासे ) ।

( ७ ) बारह ब्राह्मणोंको भोजन देनेकी शक्ति न हो, तो दश सहस्र १०००० गायत्री जप करे ।

( ८ ) अथवा गायत्री मन्त्रसे तिल-घृतसे सहस्र १००० होम करे ।

इन कल्प-अनुकल्परूप प्रायश्चित्तोंमेंसे अपनी शक्तिके अनुसार कोई-सा प्रायश्चित्त कर लेनेके पश्चात् सायंप्रातः होमका द्रव्य प्रतिदिनकी चार आहुतियोंकी बराबर बीते हुए दिनोंकी गणना करके ब्राह्मणोंको दे दे ।

## पूर्वोक्त प्रायश्चित्तोंके संकल्प

( १ ) गृह्य अग्निके आधानके मुख्य कालसे बीते हुए इतने वर्षोंतक निरग्नित्वसे उत्पन्न पापकी निवृत्तिके लिये इतने प्राजापत्य व्रत करूँगा ।

( २ ) उसकी शक्ति न होनेपर प्राजापत्यके बदलेमें प्रतिप्राजापत्य एक-एक गो ब्राह्मणोंके अर्थ दान करता हूँ ।

( ३ ) आवसथ्याधानके मुख्य कालसे गत इतने वर्षोंके निरग्नित्वसे उत्पन्न दुरितकी निवृत्तिके लिये प्राजापत्यके प्रत्याम्नाय-

रूपमें प्रतिप्राजापत्य इतनी गौओंका मूल्य इतना सुवर्ण ब्राह्मणोंके अर्थ देता हूँ ।

( ४ ) उसी प्रकार प्राजापत्यके प्रत्याम्नायके रूपमें इतने ब्राह्मणोंको भोजन कराऊँगा ।

( ५ ) आवसथ्याधानके मुख्य कालसे बीते हुए इतने वर्षतक निरग्नित्व दोषके दूर करनेके अर्थ इतने प्राजापत्योंके प्रत्याम्नायमें गायत्रीके इतने अयुत १०००० जपूँगा ।

( ६ ) उसी प्रकार इतने तिल-घृतकी आहुतियोंके सहस्र १००० होम करूँगा ।

## प्रायश्चित्त करके होमद्रव्यका दान करे

( १ ) आवसथ्याधानके मुख्य कालसे बीते हुए इतने वर्ष निरग्नित्वसे उत्पन्न दोषकी निवृत्तिके लिये इतने दिनोंके सायं-प्रातः होमद्रव्य इतना दही, चावल, यव इनमें कोई-सा द्रव्य ब्राह्मणोंको देता हूँ ।

( २ ) उसका मूल्य इतना ब्राह्मणोंके अर्थ देता हूँ ।

यहाँ यह विशेषरूपसे याद रखना चाहिये कि प्रतिदिनके होमद्रव्यके दान कर देनेपर पक्षादि होमके द्रव्यके दानकी आवश्यकता नहीं है । क्योंकि शास्त्रमें होमद्रव्यके दानकी ही विधि है ।



## ४—पुनराधानके निमित्त

( १ ) जिन यजमान और पत्नीने आवसथ्याधान कर लिया है, वे दोनों यदि ग्रामसीमाको उल्लङ्घन करके एक रात्रि निवास करें, तो प्रातःकाल वहाँ आकर अग्निका मन्थन करके उक्त विधिसे ब्रह्माके उपवेशन आदि ब्राह्मण-भोजन-पर्यन्त आधान करें। किन्तु यदि होमका लोप हो गया हो, तो एक तन्त्रसे सायं-प्रातर्होम करें। और बहुत होमोंका लोप होनेपर भी ऐसा ही करें।

द्वितीयादि विवाहके विषयमें—

( २ ) यदि दारसहित कृताधान यजमान प्रजार्थी अथवा कामार्थी विवाह करे तो और अरणिएँ सम्पादन करके प्रातर्होम करके दिवाविवाह करके—

( क ) चतुर्थीकर्मतक होमका त्याग करके उसके अन्तमें अतिक्रान्त होमोंके द्रव्यका दान करके पाँचवें दिन यथोक्त विधिसे पुनराधान करे, यह एक पक्ष है।

( ख ) प्रातर्होम करके अनन्तर दिवाविवाह करके और सद्यः चतुर्थीकर्म करके उसी दिन आवसथ्याधान करे, यह दूसरा पक्ष है।

नोट—( क ) यहाँ दोनों पक्षोंमें पहली अरणियोंको फाड़कर आवसथ्य अग्निमें दाह करना, और अन्य अरणियोंमें आधान करना, तथा पात्र वे ही रहेंगे।

( ख ) दारसहितको पुनः दारकरणमें पुनराधानका अभाव तो केवल सामवेदियोंको है।

( ३ ) पत्नीमरणमें—

( क ) अनेक पत्नीवालेको एक पत्नीके मरणमें अरणिएँ और पात्रोंके सहित आवसथ्यसे उसका दाह करके आशौचके अन्तमें पुनराधान है।

( ख ) किन्तु एकपत्नीककी पत्नीके मरणमें विवाह करनेके पश्चात् चतुर्थीकर्मके अनन्तर पुनराधान है।

( ४ ) अग्निनाशमें—अग्निके शान्त होनेपर पुनराधान है।

( ५ ) प्रवासमें—दो होमकालोंके अतिक्रममें गृहपति प्रवासमें रहे और प्रमादसे पत्नी भी ग्रामान्तरमें वास करे तो पुनराधान है।

( ६ ) यजमान घरमें रहे और पत्नी प्रवासमें जाकर होमकालसे पहले न आवे तो पुनराधान है।

( ७ ) कोई आचार्य—ज्येष्ठा ( बड़ी ) पत्नी अग्निके समीपमें रहे और अन्य पत्नियाँ पतिके सहित अथवा केवल पत्नियाँ ही कार्यवश ग्रामान्तरमें स्थित रहें अथवा पति अग्निके समीपमें रहे और सब पत्नियाँ ग्रामान्तरमें चली जावें तो अग्निका नाश नहीं होता ऐसा कहते हैं।

( ८ ) ( क ) अग्निके बिना पत्नी समुद्रगामिनी नदीका उल्लङ्घन करे,

( ख ) पतिसे रहित अग्निके सहित भयके बिना पत्नी सीमाका लङ्घन करे,

( ग ) कर्मके लिये आहरणसे अन्यत्र शकटके बिना अग्निको ले जानेसे पुनराधान * है शम्यापरासके पश्चात् तीन बार उच्छ्वास लेनेपर प्रत्यक्ष अग्निका हरण हो जानेपर,

( घ ) अग्निके नाश हो जानेपर मन्थन किये जाते हुए दृष्ट अग्निका मन्थनयन्त्रसे उठानेके पश्चात् नाश हो जानेसे,

( ङ ) एक वर्षतक यजमान होम न करे,

तो पुनराधान होता है। और वह पुनराधान प्राजापत्य या ब्रह्मकूर्च दोनोंमें एक प्रायश्चित्तके करनेके पश्चात् एवं पत्नीको पादकृच्छ्र करनेके पीछे पुनर्विवाहके प्रकारसे होता है, यह जानने-योग्य है।

( ९ ) ( क ) जलसे अग्निका उपशमन हो जावे,

( ख ) छींकेके द्वारा अग्निका उद्वहन करनेसे,

( ग ) प्रत्यक्ष अथवा अरणिसमारोपित अग्निका एक नामवाली सौ योजन बहनेवाली नदीके ऊपरसे जानेपर,

---

* अनो विना समारूढमूर्ध्वं शम्यापरासनात् ।
हृतोऽग्निर्लौकिको ज्ञेयः श्रुतौ सर्वत्र दर्शनात् ॥ (गदाधरभाष्य)

( घ ) योजनसे अधिक बहनेवाली नदीका संतरण होनेपर,

( ङ ) पत्नी और यजमानके अन्वारम्भ ( गठजोड़े ) के बिना सर्वत्र सीमाके लङ्घनसे अथवा आद्यन्त सीमाके लाँघनेसे,

( च ) सूकर गर्दभ काक शृगाल कुत्ता मुरगा वानर शूद्र अन्त्यज महापातकी मुरदा सूतिका रजस्वला रेत मूत्र मल मेदा आँसू कफ रक्त राध अस्थि मांस मज्जा मद्य आदि अपवित्र वस्तुओंसे प्रत्यक्ष अथवा अरणिमें समारोपित अग्निका स्पर्श होनेसे,

( छ ) तीन पक्षोंतक निरन्तर पक्षहोम न करनेसे पुनराधान होता है ।

(१०) ( क ) अग्निके अपहरणमें—

( ख ) प्रकट होनेसे पीछे अथवा पूर्व अग्नि शान्त हो जानेपर अग्निका मन्थन आरम्भ हो गया हो और अग्निका जन्म न हुआ हो, तो लौकिक अग्नि ब्राह्मणका दक्षिण हस्त बकरीका दाहिना कान कुशका गुच्छ या जल इनमें एक वस्तुका अग्निके स्थानमें सम्बन्ध न करनेकी अवस्थामें सूर्य अस्त हो जाय या उदय हो जाय तो पुनराधान होता है ।

(११) अग्निके नाशकी भ्रान्तिसे अग्निका मन्थन करके मथित अग्निको 'अयन्ते योनिः'* इस मन्त्रसे अरणियोंमें समारोप

---

* अयन्ते योनिर्ऋत्वियो यतो जातोऽरोचथाः । तं जानन्नग्न आरोहाथा नो वर्धया रयिम् ॥

करके पूर्व अग्निमें होम आदि कार्य करे। (यहाँ पुनराधान तथा प्रायश्चित्ताचरण नहीं है।)

(१२) किन्तु जब लौकिक आदि किसी अग्निकी स्थापना करके, होम करके, मन्थन प्रारम्भ हो जानेपर दूसरे अथवा तीसरे होमकालसे पूर्व अग्निका जन्म न हो, तो पुनराधान होता है।

(१३) जिन अरणियोंमें अग्निका आरोप किया गया हो उन दोनोंका अथवा उनमें एकका नाश हो जाय तो पुनराधान हो।

(१४) किन्तु जिन अरणियोंमें अग्निका आरोप नहीं हुआ हो, उनमें एकका विनाश हो जाय तो दूसरीका छेदन करके मन्थन होता है। नष्ट अरणिका आवसथ्यमें दाह कर देना प्रतिपत्ति ( उपयोग ) है।

(१५) जिस कालमें जन्तुभक्षणसे अथवा मन्थन करनेसे अरणियाँ मन्थनके अयोग्य हो जावें उस समय अन्य अरणियाँ सम्पादन कर, दर्शपक्षादि कर्म करके जीर्ण दोनों अरणियोंको फाड़कर उस अग्निमें जलाकर, दक्षिण हस्तसे नूतन उत्तर अरणिको बायें हस्तसे अधर अरणिको ग्रहण करके दीप्त अग्निमें धारण करता हुआ—

उद्बुध्यस्वाग्ने प्रविशस्व योनिमन्यां देवयज्यां वोढवे जातवेदः। अरण्या अरणिमनुसंक्रमस्व जीर्णां तनुमजीर्णया निर्णुदस्व।

'अयं ते योनिर्ऋत्विय०' इन दोनों मन्त्रोंको जपकर, मन्थन-यन्त्रको रखकर अग्निका मन्थन करके भूसंस्कारपूर्वक स्थानमें रखकर पूर्णाहुतिके समान आज्यका संस्कार करके अनादिष्ट होम करे।



# ५--आवसथ्याधानपद्धति

( १ ) आवसथ्य अग्निको आधान करनेवाला कथित कालके उल्लङ्घन न होनेकी अवस्थामें अग्न्याधानके लिये जो मास तिथि नक्षत्र वार आदि उपदिष्ट हैं, उनमें इष्टकालमें प्रातः-स्नान करके अच्छे प्रकारसे हाथ पैर धोकर यथाविधि आचमन कर, पत्नीसहित गोमयसे लिपे हुए शुद्ध स्थानमें सुन्दर आसनपर बैठकर, 'अद्येह०' इत्यादि देशकालका स्मरण करके, 'आवसथ्याग्निमहमाधास्ये' ( मैं आवसथ्य अग्निका आधान करूँगा ) ऐसा संकल्प करे।

( २ ) फिर मातृपूजा करके यथोक्तविधिसे नान्दीश्राद्ध करे।

( ३ ) छन्द और ऋषियोंका स्मरण। 'इषे त्वा' इत्यादि 'खं ब्रह्म' इस मन्त्रतक।

---

१. यह शुक्लयजुर्वेदीय माध्यन्दिनीयसंहिताके पहले अध्यायका पहला मन्त्र है।

(४) तदनन्तर अपने शाखाके पढ़े हुए कर्मोंमें तत्त्वके जाननेवाले ब्राह्मणकी गन्ध पुष्प माला वस्त्र अलंकार आदिसे पूजा करके—अमुक गोत्र अमुक शर्मा अमुक वेदपाठी अमुक शाखापाठी आवसथ्याधान करनेके लिये कृत अकृत कर्मके अवेक्षकके रूपसे इन चन्दन पुष्प अक्षत वस्त्र अलंकारोंसे तुम ब्राह्मणको मैं स्वीकार करता हूँ।

(५) उस ब्राह्मणको 'मैं स्वीकृत हुआ' ऐसा कहना चाहिये।

(६) कोई आचार्य ब्राह्मणको मधुपर्कसे अर्चन करते हैं। क्योंकि वह भी ऋत्विज् है।

(७) फिर यजमान पत्नीसहित अहत वस्त्रोंको पहनकर, अग्न्याधानके स्थानमें वेदीको उपलेपन कर, पञ्चभूसंस्कारोंको करके, उस स्थानको अहत वस्त्रसे ढाँपकर ब्रह्माके साथ मृत्तिकासहित स्थाली लेकर ब्राह्मणोंके सहित वेदघोष मङ्गलगीत बाजे-गाजेसे उत्साहित होकर जिसके बहुत पशु हों या पशुओंसे समृद्ध वैश्य (तृतीय वर्णके) घरसे उसके अलाभमें गोभिल आदि सूत्रोंके वचनसे भ्राष्ट्रगृह (भड़भूजेके घर) से, अम्बरीष (पीलवान) के घरसे, बहुयाजी (पाधे) ब्राह्मणके घरसे अथवा जिसकी रसोईमें बहुत अन्न बनता हो ऐसे ब्राह्मणके घरसे, स्थाली (हँड़िया) में अग्नि लेकर उसी प्रकारसे घरमें आकर परिसमूहन

आदि पञ्चभूसंस्कारोंसे संस्कृत स्थण्डिल ( वेदी ) पर पूर्वाभिमुख बैठकर अपने सामने अग्निको स्थापन कर दे।

( ८ ) वहाँ ब्रह्माके उपवेशनसे आरम्भ कर देवताभिधान पर्युक्षण-पर्यन्त करे।

( ९ ) स्रुव लेकर दाहिना गोडा नवाकर ब्रह्मासे अन्वारम्भ किये हुए—

( १ ) 'प्रजापतये स्वाहा'

इस मन्त्रसे मनसे ध्यान करता हुआ पूर्वकी ओर ऊर्ध्व सीधा अविच्छिन्न धारासे घृतसे अग्निके उत्तर प्रदेशमें पूर्व आघारको छोड़ता है। 'इदं प्रजापतये न मम' इस वाक्यसे त्याग करके, होमसे बचे हुए घृतको दूसरे पात्रमें छोड़ दे। उसी प्रकारसे—

( २ ) 'इन्द्राय स्वाहा'

इस मन्त्रसे अग्निके दक्षिण प्रदेशमें उत्तराघार 'इदमिन्द्राय न मम' ऐसा त्यागवाक्य बोलकर होम करे।

( ३ ) 'अग्नये स्वाहा'

इस मन्त्रसे अग्निके उत्तरार्द्ध पूर्वार्द्धमें 'इदमग्नये न मम' ऐसा त्यागवाक्य कहकर आग्नेय आज्यभाग होम करे।

( ४ ) 'सोमाय स्वाहा'

इस मन्त्रसे अग्निके दक्षिणार्ध-पूर्वार्धमें 'इदं सोमाय न मम' ऐसा त्यागवाक्य कहकर सौम्य आज्यभाग होम करे।

अथवा पूर्वोक्त चारों आहुतियाँ समिद्धतम (अधिक प्रज्वलित) अग्निप्रदेशमें होम करें।

(१०) अष्टर्चहोम। (इस होममें अन्वारम्भ नहीं) मन्त्रोंके ऋषि आदि—

(१) 'त्वन्नो अग्ने०' इस मन्त्रका वामदेव ऋषि, त्रिष्टुप् छन्दः, अग्नि वरुण दो देवते, प्रायश्चित्त होममें विनियोग है।

(२) 'स त्वन्नो०' इस मन्त्रका वामदेव ऋषि, त्रिष्टुप् छन्दः, अग्नि वरुण दो देवते, प्रायश्चित्त होममें विनियोग है।

(३) 'इमम्मे०' इस मन्त्रका शुनःशेप ऋषि, वरुण देवता, गायत्री छन्दः, अभिषेकमें विनियोग है।

(४) 'तत्त्वा यामि०' इस मन्त्रका शुनःशेप ऋषि, वरुण देवता, त्रिष्टुप् छन्दः, अभिषेकमें विनियोग है।

(५) 'अयाश्चाग्ने०' इस मन्त्रका प्रजापति ऋषि, विराट् छन्दः, अग्नि देवता, प्रायश्चित्त होममें विनियोग है।

(६) 'ये ते शतं०' इस मन्त्रका शुनःशेप ऋषि, जगती छन्दः, वरुण सविता विष्णु विश्वेदेव और मरुत् देवता, प्रायश्चित्त होममें विनियोग है।

(७) 'उदुत्तमं०' इस मन्त्रका शुनःशेप ऋषि, त्रिष्टुप् छन्दः, वरुण देवता, विष्णुक्रम और पाशोन्मोचनमें विनियोग है।

(८) 'भव तन्नः०' इस मन्त्रका गौतम ऋषि (मधुच्छन्दाः वा ऋषि), आर्षी पङ्क्ति० छन्दः, निर्मथ्य और आहवनीय

दो अग्नियाँ देवते, आहवनीयमें मन्यनोत्थ अग्निके प्रक्षेपमें विनियोग है।

(१) त्वन्नोऽअग्ने व्वरुणस्य विद्वान्देवस्य हेडोऽअवयासिसीष्ठाः। यजिष्ठो वह्नितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषाꣳसि प्रमुमुग्ध्यस्मत्स्वाहा॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम। (८)

(२) स त्वन्नोऽअग्ने वमो भवोती नेदिष्ठोऽअस्याऽउषसो व्युष्टौ। अवयक्ष्व नो व्वरुणꣳरराणो व्वीहि मृडीकꣳ सुहवो नऽएधि स्वाहा॥ इदमग्नीवरुणाभ्यां न मम। (८)

(३) इमम्मे व्वरुण श्रुधी हवमद्या च मृडय। त्वामवस्युरा-चके स्वाहा॥ इदं वरुणाय न मम। (८)

(४) तत्त्वा यामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः। अहेडमानो व्वरुणेह बोध्युरु शꣳसमानऽ-आयुः प्रमोषीः स्वाहा॥ इदं वरुणाय न मम। (८)

(५) अयाश्चाग्नेऽस्यनभिशस्तिपाश्च सत्यमित्त्वमयाऽअसि। अयानो यज्ञं वहास्य यानो धेहि भेषजꣳस्वाहा॥ इदं जातवेदोभ्यां न मम। वा इदमग्निभ्यः। (८)

(६) ये ते शतं वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वितता महान्तः। तेभिर्नोऽअद्य सवितोत विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः स्वर्काः स्वाहा॥ इदं वरुणाय सवित्रे विष्णवे

विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः स्वर्केभ्यश्च न मम।
केचित् इदं वरुणाय न मम। (८)

(७) उदुत्तमं वरुण पाशमस्मदवाधमं विमध्यमᳬश्रथाय।
अथा वयमादित्यव्रते तवानागसोऽअदितये स्याम
स्वाहा। इदं वरुणाय न मम। (८)

(८) भव तन्नः समनसौ सचेतसावरेपसौ। मा यज्ञᳬहिᳬ
सिष्टम्मा यज्ञपतिञ्जातवेदसौ शिवौ भवतमद्य नः
स्वाहा॥ इदं निर्मथ्याहवनीयाभ्यां न मम॥ (८)

इन आठ ऋचाओंमें एक-एक ऋचासे आठ-आठ घृतकी आहुतियाँ देवे। ये अष्टर्चहोमकी ६४ घृताहुतियाँ होती हैं।

## (११) स्थालीपाकहोम

(१) अग्नये पवमानाय स्वाहा। इदमग्नये पवमानाय न मम।
(२) अग्नये पावकाय स्वाहा। इदमग्नये पावकाय०।
(३) अग्नये शुचये स्वाहा। इदमग्नये शुचये०।
(४) अदित्यै स्वाहा। इदमदित्यै न मम।

इत्यग्न्याधेयदेवताहोमः

(१२) फिर पहलेके समान अष्टर्चहोम करे।

(१३) अनन्तर ब्रह्माके साथ अन्वारम्भ करके स्विष्टकृत् होम करे। उत्तरार्धसे स्रुवके द्वारा चरु लेकर—

'अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा' इदमग्नये स्विष्टकृते०।

अग्निके उत्तरार्धमें होम करे।

## (१४) अनन्वारब्ध होम घृतसे

'अयास्यग्नेर्वषट्कृतं यत्कर्मणात्यरीरिचं देवा गातुविदो गातुं वित्त्वा गातुमित मनसस्पत इमं देवयज्ञ॰स्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥' 'इदं देवेभ्यो गातुविद्भ्यः०'

इस पूर्वोक्त मन्त्र और त्यागवाक्यसे होम करे।

## (१५) ब्रह्माके साथ अन्वारम्भ करके

'भूः, भुवः, स्वः' इन तीन मन्त्रोंसे यथाक्रम होम करे।

'भूः' इस मन्त्रका प्रजापति ऋषि, गायत्री छन्द, अग्नि देवता।

'भुवः' इस मन्त्रका प्रजापति ऋषि, उष्णिक् छन्द, वायु देवता।

'स्वः' इस मन्त्रका प्रजापति ऋषि, अनुष्टुप् छन्द, सूर्य देवता और तीनों मन्त्रोंका व्याहृतिहोममें विनियोग है।

(१) ॐ भूः स्वाहा। इदमग्नये०। इदं भूर्वा।

(२) ॐ भुवः स्वाहा। इदं वायवे०। इदं भुवो वा।

(३) ॐ स्वः स्वाहा। इदं सूर्याय०। इदं स्वर्वा।

(४) ॐ त्वन्नो अग्ने०।

(५) ॐ स त्वन्नो अग्ने०।

(६) ॐ अयाश्चाग्ने०।

(७) ॐ ये ते शतं०।

(८) ॐ उदुत्तमं०। (पञ्च सर्वप्रायश्चित्तमन्त्राः)

(९) ॐ प्रजापतये स्वाहा।

(१६) ये ९ आहुतियाँ करके और बर्हिर्होम करके, संस्रवका प्राशन करके, आचमन करके, पवित्रोंसे मार्जन करके, पवित्रोंको अग्निमें छोड़कर, प्रणीताजलको अग्निके पश्चिममें छोड़कर, रक्खे हुए पूर्णपात्र तथा वर दोनोंमें एक दक्षिणा ब्रह्माको देकर एक ब्राह्मणको भोजन दान करना ।



(१) चार नान्दीश्राद्ध

आवसथ्य (गृह्य) अग्निके स्थापनके अनन्तर उसी दिन मणिकावधान, पञ्चमहायज्ञ, सायंहोम और प्रातर्होमके निमित्त चार नान्दीश्राद्ध करे ।



नोट—यहाँपर मार्जन, पवित्रोंकी प्रतिपत्ति, बर्हिर्होम और प्रणीताविमोक ये चार पदार्थ भाष्यकारके मतमें गृह्यकर्मोंमें नहीं होते। क्योंकि कोई वचन प्रमाण नहीं है, आवसथ्याधानमें वचन होनेसे बर्हिर्होम होता है। इत्यावसथ्याधानम् ।

## ६-स्मार्त अग्निमें नित्य होमकी पद्धति

( १ ) आवसथ्य अग्निके आधानके पश्चात् उसी दिन सायं-प्रात-होंमके निमित्त मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक श्राद्ध करके सन्ध्यावन्दनके पश्चात् अग्निके समीप जाकर अग्निकी पश्चिम दिशामें पूर्वको मुख करके बैठे।

( २ ) उपयमन कुश, तीन समिधें, मणिकका जल, दधि आदि होम-द्रव्योंमें एक द्रव्य, अग्निके उत्तरमें पश्चिमसे पूर्वकी ओर यथाक्रम रख दे।

( ३ ) उपयमन कुशोंको बांयें हाथमें लेकर, खड़ा होकर तीन समिधोंको अग्निमें छोड़ दे।

( ४ ) फिर अग्निके चारों ओर जलकी धारा देकर, अपने दक्षिण हस्तके बारह पर्वोंपर दधि, तण्डुल और यव इनमेंसे एक द्रव्य जितना आवे लेकर हस्तसे ही होम करे। अग्निमें—जहाँ अच्छे अङ्गार और ज्वाला हो वहाँ अग्निके मध्यमें आहुति दे।

### मन्त्र

(१) अग्नये स्वाहा। इदमग्नये न मम। ( मध्यमें )

(२) प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम। (उत्तरमें)

यह दूसरा मन्त्र मनमें उच्चारण करे।

यह सायंकालका होम है।

### प्रातर्होम

(१) सूर्याय स्वाहा। इदं सूर्याय। ( मध्यमें )

(२) प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये।

यह दूसरे मन्त्रसे उसी प्रकार मनसे पूर्व आहुतिसे उत्तरमें छोड़े।

यह प्रातर्होम है।

यदि पत्नी गर्भकी इच्छा करे तो नित्य होमसे पूर्व 'पुमाꣳसौ मित्रावरुणौ०' इस मन्त्रसे आहुति दे। पति 'इदं मित्रावरुणाभ्यामश्विभ्यामिन्द्राय सूर्याय च' ऐसा त्यागवाक्य कहे।

इति नित्यहोमविधिः।

## ७-नित्य होमका काल

( १ ) जबतक आकाशमें सब ओर तारे अच्छी प्रकारसे न दिखायी दें और लाली दूर न हो, तबतक सायंहोम होता है। ( छन्दोगपरिशिष्ट )

( २ ) प्रातर्होम सूर्यके उदयसे पूर्व होता है। वह अनुदितकाल दो प्रकारका होता है। एक वह जिसमें तारे स्पष्ट दिखायी दें और दूसरा वह जो उसके पश्चात् सूर्यके उदयसे पूर्व हो। उस कालको समयाध्युषित कहते हैं।

## होमद्रव्य

(१) दही गौका। (२) तण्डुल व्रीहि (धान) (३) अक्षत छिलके समेत यव। यहाँ जिस द्रव्यसे सायंहोम करे उसी द्रव्यसे प्रातर्होम करे। क्योंकि सायंकालसे आरम्भ करके प्रातःकालपर्यन्त एक कर्म होता है, ऐसा वचन है।

इसी प्रकार सायंप्रातर्होम एक ही कर्त्ताको करने चाहिये। क्योंकि 'जो आरम्भ करे वही समाप्त करे' यह न्याय है।

## मन्त्रके उच्चारणमें विशेष

(१) सर्वत्र प्रजापतियाग उपांशु (मौनसे) है। स्वाहाकार और त्याग श्राव्य होता है। किन्तु आघार होममें स्वाहा-पर्यन्त भी मानस ही होता है। त्यागवाक्य यजमानको करना चाहिये। इस कारण जब यजमान विदेशमें रहे, उस समय कर्मके कालमें देवताके अनुसार पवित्र होकर आचमन करके पूर्वमुख बैठकर सब कर्मोंमें त्यागवाक्य करता रहे।

## गौणहोमद्रव्य

(१) होमद्रव्य जो दही-तण्डुल और यव इनमें किसीका लाभ न हो, तो १ श्यामाक २ नीवार ३ वेणुयव ४ कन्द ५ मूल ६ फल और ७ जल इन सात द्रव्योंमें पहले-पहलेके न मिलनेपर पिछला-पिछला द्रव्य नित्य होममें ले सकता है। कन्द=सूरण आदि। फल=आम्र आदि।



# ८--पञ्च महायज्ञ

(पा० गृ० कां० २ कं० ९ सू० १)

समावर्त्तन-संस्कारके अनन्तर जो मनुष्य विवाह कर लेता है, उसका पञ्चमहायज्ञोंमें अधिकार है। इस कारण पाँच महायज्ञ 'महायज्ञ' शब्दके वाच्य हैं। अर्थात्—कर्मविशेष पञ्च महायज्ञ हैं।

## पद्धति

विवाहके अनन्तर आवसथ्यका आधान करके पञ्च महायज्ञों-के निमित्त मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक श्राद्ध करके वैश्वदेवके अर्थ पाक करके उसमेंसे पक्व अन्न निकालकर उसपर घृत छोड़कर फिर अग्निके पश्चिममें पूर्वकी ओर मुख करके उपवेशन (ऊर्ध्वजानु बैठ) कर दाहिना गोडा झुकाकर मणिकके जलसे अग्निके चारों ओर कार देकर हाथके बारह पोरवोंपर जितना अन्न (भात) आवे, लेकर गृह्य अग्निमें निम्नलिखित मन्त्रोंसे होम करे—

(१) ब्रह्मणे स्वाहा। इदं ब्रह्मणे न मम।

(२) प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये न मम।

(३) गृह्याभ्यः स्वाहा। इदं गृह्याभ्यो न मम।

(४) कश्यपाय स्वाहा। इदं कश्यपाय न मम।

(५) अनुमतये स्वाहा। इदमनुमतये न मम।

इति देवयज्ञः ॥ १ ॥

इस प्रकार अग्निमें पाँच आहुतियाँ देकर मणिकके समीपमें पूर्वको समाप्त या उत्तरको समाप्त हो, उस प्रकारसे होम किये हुए अन्नसे बचे हुए अन्नमेंसे तीन बलियाँ देवे। जैसे—

(१) ॐ पर्जन्याय नमः। इदं पर्जन्याय०।

(२) ॐ अद्भ्यो नमः। इदमद्भ्यः०।

(३) ॐ पृथिव्यै नमः। इदं पृथिव्यै०।

इस प्रकार देवे।

इसके अनन्तर द्वारशाखाओंमें दक्षिण-उत्तर-क्रमसे दो आहुतियाँ दे। जैसे—

(१) ओं धात्रे नमः। इदं धात्रे न मम।

(२) ओं विधात्रे नमः। इदं विधात्रे न मम।

इसके अनन्तर पूर्व आदि चारों दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें बलि देवे। जैसे—

(१) ओं प्राच्यै नमः। इदं प्राच्यै न मम।

(२) ओम् अवाच्यै नमः। इदमवाच्यै न मम।

(३) ओं प्रतीच्यै नमः। इदं प्रतीच्यै०।

(४) ओम् उदीच्यै नमः। इदमुदीच्यै०।

यह दिशाओंको बलिदान है।

इसके अनन्तर चारों दिशाओंकी बलियोंके मध्य देशमें बलि देवे—

(१) ओं ब्रह्मणे नमः । इदं ब्रह्मणे न मम ।

(२) ओमन्तरिक्षाय नमः । इदमन्तरिक्षाय न मम ।

(३) ओं सूर्याय नमः । इदं सूर्याय न मम ।

इस प्रकार पूर्वको बलिपङ्क्तिकी समाप्ति करे ।

इसके पश्चात् ब्रह्मादिकी बलियोंके उत्तर देशमें पूर्वको समाप्त दो बलियाँ देवे—

(१) ओं विश्वेभ्यो देवेभ्यो नमः । इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यो न मम ।

(२) ओं विश्वेभ्यो भूतेभ्यो नमः । इदं विश्वेभ्यो भूतेभ्यो न मम ।

इनके उत्तरमें दो बलियाँ देवे—

(१) ओमुषसे नमः । इदमुषसे न मम ।

(२) ओं भूतानां च पतये नमः । इदं भूतानां च पतये न मम ।

इति भूतयज्ञः ॥ २ ॥

इसके पश्चात् ब्रह्मादिकी बलियोंके दक्षिण भागमें अपसव्य होकर दक्षिणको मुख होकर बायें गोडेको झुकाकर पितरोंके लिये एक बलि देवे ।

(१) ओं पितृभ्यः स्वधा । इदं पितृभ्यो न मम ।

इस मन्त्रसे एक पत्र पुटकमें एक बलि देवे।

इति पितृयज्ञः ॥ ३ ॥

इसके अनन्तर उस पात्रको धोकर निर्णेजन जल (धोनेका पानी) ब्रह्मादि देवताओंको बलियोंके वायव्य कोणमें छोड़ दे—

(१) ओं यक्ष्मैतत्ते निर्णेजनं नमः। इदं यक्ष्मणे न मम।

इस मन्त्रसे त्याग दे ॥ ४ ॥

इसके अनन्तर गौ और काक आदिके निमित्त बलियाँ देवे। जैसे—

(१) सौरभेय्यः सर्वहिताः पवित्राः पुण्यराशयः।
प्रतिगृह्णन्तु मे ग्रासं गावस्त्रैलोक्यमातरः॥
इदं गोभ्यो न मम।

(२) वायसबलि—
ऐन्द्रवारुणवायव्याः सौम्या ये नैर्ऋतास्तथा।
वायसाः प्रतिगृह्णन्तु भूमौ पिण्डं मयार्पितम्॥
इदं वायसेभ्यो न मम।

(३) श्वबलि—
द्वौ श्वानौ श्यावशबलौ वैवस्वतकुलोद्भवौ।
ताभ्यामन्नं प्रदास्यामि स्यातामेतावहिंसकौ॥
इदमन्नं श्वभ्यां न मम।

(४) देवादिबलि—
देवा मनुष्याः पशवो वयांसि
सिद्धाः सयक्षोरगपन्नगाद्याः।

प्रेताः पिशाचास्तरवः समस्ता
ये चान्नमिच्छन्ति मया प्रदत्तम् ॥
इदं देवादिभ्यः ।

( ५ ) पिपीलिकादिबलि—

पिपीलिकाः कीटपतङ्गकाद्या
बुभुक्षिताः कर्मनिबन्धबद्धाः ।
तृप्त्यर्थमन्नं हि मया प्रदत्तं
तेषामिदं ते मुदिता भवन्तु ॥
इदं पिपीलिकादिभ्यो न मम ॥

( ६ ) मनुष्ययाग—

इसके अनन्तर पैर धोकर, आचमन करके अतिथिकी प्राप्ति होनेपर पादप्रक्षालनपूर्वक गन्धमाल्य आदिसे पूजा करके, अन्नका परिवेषण करके, 'हन्त तेऽन्नं मनुष्याय' ऐसा सङ्कल्प करके उस मनुष्यको जिमा दे ।

अतिथिके न मिलनेकी अवस्थामें सोलह ग्रास अथवा चार ग्रास परिमित अन्न पात्रमें करके यज्ञोपवीत कण्ठीकृत करके उत्तरको मुख करके बैठकर 'हन्त तेऽन्नमिदं मनुष्याय' ऐसा सङ्कल्प करके किसी ब्राह्मणको दे दे ।

इति मनुष्ययागः ॥ ४ ॥

( ७ ) पाँच नित्यश्राद्ध—

स्वागत-वचनसे छः ब्राह्मणों, दो ब्राह्मणों अथवा एक ब्राह्मणको अर्चन करके पैर धोकर आचमन कराके घरमें ले जाकर कुश ऊपर रक्खे हुए आसनोंपर उत्तर मुख बैठा दे ।

अनन्तर आप आचमन कर प्राङ्मुख ( पूर्वमुख बैठकर ) पुण्डरीकाक्ष श्रीवासुदेवको स्मरणकर, सावित्रीका जपकर 'अद्य' इत्यादि देश-कालका स्मरणकर, अपसव्य हो दक्षिण दिशाकी ओर मुखकर बायाँ गोडा नवाकर—

**अमुकसगोत्राणाम् अस्मत्पितृपितामहप्रपितामहानाम् अमुकामुकशर्मणां तथा अमुकगोत्राणाम् अस्मन्मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहानाम् अमुकामुकशर्मणां नित्यश्राद्धमहं करिष्ये।**

ऐसा सङ्कल्प करके ब्राह्मणको भोजन करा दे।

तदनन्तर भिक्षुक आदिको यथायोग्य अन्न देकर बालक, बुड्ढे यथायोग्य भोजन करें। उनके पीछे यजमान, यजमानपत्नी भोजन करें। अथवा पहले यजमान और पीछे पत्नी अथवा उसके अनन्तर अतिथि आदिको भोजन कराके आप भोजन करे फिर पत्नी। इति नित्यश्राद्धम्।

इति पञ्चमहायज्ञाः।

## श्राद्धमयूखसे नित्यश्राद्धके प्रमाणवचन

मनुः—

**पयोमूलफलैर्वापि पितृभ्यस्तृप्तिमावहन्।**
**कुर्यादहरहः श्राद्धमन्नाद्येनोदकेन वा॥**
**पितॄनुद्दिश्य विप्रांस्तु भोजयेद्विप्रमेव वा॥**
**एकस्यापि विप्रस्य भोजनपर्याप्तस्यान्नस्यालाभे**

कात्यायनः—

**अदैवं नास्ति चेदन्नं भोक्तुर्भोज्यमथापि वा।**

अभ्युद्धृत्य यथाशक्ति किञ्चिदन्नं यथाविधि ।
पितृभ्य इदमित्युक्त्वा स्वधाकारमुदाहरेत् ॥
एतच्च ब्राह्मणाय देयम् ।
उद्धृत्य वा यथाशक्ति किञ्चिदन्नं समाहितः ।
वेदतत्त्वार्थविदुषे ब्राह्मणायोपपादयेत् ॥

इति कूर्मपुराणे ।

इदं च षड्दैवत्यम् ।
एकमप्याशयेद्विप्रं षण्णामप्यन्वहं गृही ।

इति व्यासोक्तेः ।

हारीतः—
नित्यश्राद्धमदैवं स्यादर्घपिण्डादिवर्जितम् ।
प्रचेताः—
नामन्त्रणं न होमं च नाह्वानं न विसर्जनम् ।
न पिण्डदानं न सुराग्नित्ये कुर्याद् द्विजोत्तमः ॥
भविष्योत्तरे—
आवाहनस्वधाकारपिण्डाग्नौ करणादिकम् ।
ब्रह्मचर्यादिनियमो विश्वेदेवास्तथैव च ॥
नित्यश्राद्धे त्यजेदेतान् भोज्यमन्नं प्रकल्पयेत् ॥
भोज्यमन्नं स्वस्येति शेषः ।
मध्याह्ने वेदविदुषे दक्षिणां पिण्डवर्जिताम् ।
नित्यश्राद्धे ततो दद्याद् भुङ्क्ते यत्स्वयमेव हि ॥

इति ब्रह्माण्डपुराणम् ।

## ९--आवश्यकतामें कर्मोंका गौण काल

( १ ) मुख्य कालमें जो आवश्यक कर्म न किया जा सके तो गौण कालमें भी वह कर्म करना चाहिये। क्योंकि गौण काल भी वैसा ही है।

( २ ) प्रातःकालकी आहुतिका काल सायंकालकी आहुतिके कालतक है। और सायंकालकी आहुतिका काल प्रातः-कालकी आहुतिके कालतक है।

( ३ ) पौर्णमासयागका काल दर्शयागके कालसे पूर्वतक है। एवं दर्शयागका काल पौर्णमासयागके कालसे पूर्वतक है।

( ४ ) चातुर्मास्यके वैश्वदेवपर्वका काल प्रघासके कालसे पूर्वतक है और प्रघासयागोंका काल शाकमेधीयपर्वके कालसे पूर्वतक है।

( ५ ) शाकमेधकाल भी शुनासीरीय कालसे पूर्वतक है। एवं शुनासीरीय काल वैश्वदेवके कालसे पूर्वतक है।

( ६ ) श्यामाक (सामक) व्रीहि (धान) और यव, इनमेंसे एक द्रव्यसे दूसरे द्रव्यके कालसे पूर्व-पूर्व यजन करे, किन्तु आग्रहायण-( मार्गशीर्षकी पूर्णिमा ) से पीछे नहीं।

( ७ ) दक्षिणायनकी पश्विज्या उत्तरायणसे पूर्व-पूर्व और उत्तरायण-की पश्विज्या दक्षिणायनसे पूर्व-पूर्व करे।

( ८ ) इस प्रकार पूर्व कर्मका उसके मुख्य कालके बादका काल और आगामी कर्मके मुख्य कालसे पूर्व-पूर्व काल गौण काल है।

(९) अथवा कोई आचार्य पूर्व कालके कर्ममें आगामिकर्मके मुख्य कालको भी गौण मानते हैं। अर्थात् पूर्वकालिक कर्म उत्तरकालिक कर्मके मुख्य कालमें भी किया जा सकता है। जैसे प्रातर्होम सायंकालीन होमके मुख्य कालमें भी किया जा सकता है।

(१०) इन गौण कालोंमें विहित कर्म करे। प्रायश्चित्तके प्रकरणमें कहा हुआ प्रायश्चित्त कर ले।

(११) भारद्वाजके भाष्यके अनुसार प्रायश्चित्त न करके भी गौण कालमें नित्येष्टि (दर्श पौर्णमास) और अग्निहोत्र करे (कर्मका लोप न करे)।

(१२) यदि मुख्य कालमें मुख्य साधनका लाभ न हो, उस कालके द्रव्यको मुख्यत्व अथवा गौणता है।

(१३) मुख्य कालको प्राप्त होकर गौण कालकी प्रतीक्षा एक पक्षतक करनेसे होमका फल नष्ट हो जाता है।

(१४) जो मनुष्य पूर्वोक्त रीतिसे गौण कालकी प्रतीक्षा करता है, वह पक्षहोमके विधानपर्यन्त कर्म करके तन्तुमयी इष्टि (प्रायश्चित्त) करे।

(१५) प्रतिदिन वैश्वदेव पाकके अनन्तर पञ्चमहायज्ञका अनुष्ठान करे। किन्तु प्रतिपदाओंमें दर्श पौर्णमासयागोंके अनुष्ठानके पश्चात् पञ्च महायज्ञ करे। क्योंकि—

'पक्षादि कर्मोंमें स्थालीपाक करके दर्श पौर्णमास देवताओंके अर्थ होम करके 'ब्रह्मणे स्वाहा प्रजापतये' इत्यादि। ऐसा सूत्रसे सिद्ध है।



## १०--पक्षादिकर्म

( पा० गृ० कां० १ के १२ )

( १ ) प्रथम प्रयोगमें मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक श्राद्ध करे ।

( २ ) उड़द, मांस, क्षार, लवण इनको त्यागकर केवल हविष्य अन्न व्रतका भोजन करके रात्रिके समय अग्निके समीपमें पत्नी और यजमान दोनों अलग-अलग सोवें ।

( ३ ) प्रातःकाल स्नान सन्ध्यावन्दनके पश्चात् प्रातःकालका होम करके सूर्यके उदय होनेके पीछे पूर्णमासयागका स्थाली-पाक आरम्भ करे ।

( ४ ) यज्ञशालामें अपना १, ब्रह्माका १, और प्रणीतापात्रके २, इस प्रकार कुशाओंसे चार आसन बिछावे ।

( ५ ) पश्चात् 'मैं' पक्षादि कर्मसे यजन करूँगा, इस कर्ममें तुम मेरे ब्रह्मा हो, इस वाक्यसे यजमान ब्रह्माका वरण करे । ब्रह्मा 'मैं होता हूँ' ऐसा प्रतिवचन दे । पश्चात् नियत आसनपर ब्रह्माको बैठा दे ।

( ६ ) यहाँ पात्रासादनमें वैश्वदेवका अन्न रखना और उनका प्रोक्षण भी विशेष है ।

( ७ ) आज्यभागपर्यन्त यथोक्त कर्म करके, स्थालीपाकको घृतसे सचिक्कण करके स्रुवसे चरु लेकर होम करे।

( १ ) 'अग्नये स्वाहा' इदमग्नये।

( २ ) अग्नीपोमाभ्याँ स्वाहा। इदमग्नीषोमाभ्याम्।

( ३ ) पुनः मन्द स्वरसे—'अग्नीपोमाभ्याँ स्वाहा' इदमग्नीपोमाभ्याम्।

( ४ ) ऊँचे स्वरसे—'ब्रह्मणे स्वाहा' इदं ब्रह्मणे।

( ५ ) 'प्रजापतये स्वाहा' इदं प्रजापतये।

( ६ ) विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा। इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यः।

( ७ ) द्यावापृथिवीभ्याँ स्वाहा। इदं द्यावापृथिवीभ्याम्।

होमसे बचे हुएको स्रुवसे अग्निके उत्तरमें पूर्वकी ओर समाप्त करता हुआ—

( १ ) विश्वेभ्यो देवेभ्यो नमः। इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यः।

( २ ) भूतगृह्येभ्यो नमः। इदं भूतगृह्येभ्यः।

( ३ ) आकाशाय नमः। इदमाकाशाय।

इन मन्त्रोंसे तीन बलियाँ देवे।

फिर वैश्वदेवके अन्नसे स्रुवके द्वारा अग्निमें निम्नलिखित मन्त्रोंसे तीन आहुतियाँ देवे।

( १ ) अग्नये स्वाहा। इदमग्नये।

( २ ) प्रजापतये स्वाहा। इदं प्रजापतये।

(३) विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा। इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यः।

इसके अनन्तर स्थालीपाकके उत्तरार्द्धसे और वैश्वदेव अन्नके उत्तरार्द्धसे—

(१) अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा। इदमग्नये स्विष्टकृते न मम।

इस मन्त्रसे होम करके 'भूः' इत्यादि प्राजापत्यपर्यन्त नव आहुतियाँ होम करे।

संस्रवका प्राशन, मार्जन, पवित्रकी प्रतिपत्ति—प्रणीतापात्रमें रख दे या अग्निमें छोड़ दे। यहाँ प्रणीताका न्युब्जीकरण नहीं है। पीछे होगा।

अनन्तर ब्रह्माको दक्षिणा देनेतक कर्म करके चरुशेष लेकर शालासे बाहर अङ्गणमें गोमयसे पृथ्वीको लेपन करके पूर्वमुख बैठकर स्रुवसे स्त्री आदिके लिये बलि देवे—

(१) नमः स्त्रियै। इदं स्त्रियै।

(२) नमः पुꣳसे वयसे नमो वयसे। इदं पुꣳसे

(३) नमः शुक्लाय कृष्णदन्ताय पापिनां पतये नमो ये मे प्रजामुपलोभयन्ति ग्रामे वसन्त उत वारण्ये तेभ्यः। इदं ये मे इत्यादि।

(४) नमोऽस्तु बलिमेभ्यो हरामि स्वस्ति मेऽस्तु प्रजां मे ददतु। इदं स्त्रियै पुꣳसे वयसे शुक्लाय कृष्णदन्ताय पापिनां पतये ये मे प्रजामुपलोभयन्ति ग्रामे वसन्त उत वारण्ये तेभ्यः। इदमेभ्य इति वा त्यागः।

शेषको प्रणीताके जलसे प्लावन करके, आचमन करके, अग्निके समीप आकर प्रणीताका न्युब्जीकरण करके एक ब्राह्मणके लिये भोजन देता हूँ ऐसा संकल्प करे ।

इति पक्षादिकर्मविधिः ।

## अथ दर्शयाग

दर्शयागमें इतना विशेष है कि—'अग्नये, विष्णवे, इन्द्राग्निभ्याम्, इन दर्श-देवताओंके लिये होम और अनुदित सूर्यमें आरम्भ । शेष सब समान है ।

## एककर्मत्व

( १ ) सायंकालके होमसे आरम्भ करके प्रातःकालके होमपर्यन्त एक अग्निहोत्र कर्म है ।

( २ ) पौर्णमासयाग और दर्शयाग एक कर्म है । यदि कृष्णपक्षमें अग्न्याधान किया हो, तो दर्शयाग न करके ही पौर्णमासीमें पक्षादि कर्मका आरम्भ करे ।

## छन्दोगपरिशिष्टका मत

( १ ) पूर्णाहुतिके पश्चात् दर्श या पौर्णमास जो प्रथम आवे उसीका होम करे, वही आदि है ।

यह वचन पुनराधानके लिये अथवा उसी शाखावालोंके लिये है । प्रथमाधानवालोंके लिये नहीं है ।

## पक्षादि शब्दकी व्याख्या ( यागकाल )

पक्षोंकी आदि तिथियोंका नाम पक्षादि है । अर्थात् प्रतिपदाओंका नाम पक्षादि है ।

यद्यपि यहाँ पक्षादि शब्द ही दिया है, इससे प्रतिपदाओंमें ही पक्षादि कर्म करना चाहिये तथापि 'सन्धिमभितो यजेत' सन्धिके

दोनों ओर यजन करे, कुछ पर्वकाल ( पूर्णिमा अथवा अमा ) और कुछ प्रतिपदामें यजन करे ।

पर्वणो यश्चतुर्थोऽश आद्याः प्रतिपदस्त्रयः ।
यागकालः स विज्ञेयः प्रातर्युक्तो मनीषिभिः ॥

पर्वका चौथा भाग अन्तकी १५ घटियाँ और प्रतिपदाके प्रथम तीन भाग ( ४५ घटियाँ ) विद्वानोंने यागकाल प्रातःकाल-वृत्ति कहा है । अर्थात् कुल ६० घटियें यागका काल है, इनमें जो भी घटियाँ प्रातःकालमें रहें चाहे पर्वकी हों या प्रतिपदाकी हों उनमें याग करना । प्रातःकालसे प्रयोजन दिनका प्रथम चतुर्थ भाग है ।

## मध्याह्नतक यागकाल

पूर्वाह्णे वाथ मध्याह्ने यदि पर्व समाप्यते ।
तदैव यागकालः स्यात्परतश्चेत्परेऽहनि ॥

पूर्वाह्णमें अथवा मध्याह्नमें यदि पर्व समाप्त हो, तो उसी समय यागका काल है । यदि उससे पीछे पर्व समाप्त हो, तो दूसरे दिन यागकाल हो ।

### उसमें और विशेष

सन्धिर्यदि पराह्णे स्याद्यागं प्रातः परेऽहनि ।
कुर्वाणः प्रतिपद्भागे चतुर्थेऽपि न दुष्यति ॥

'यदि पराह्णमें सन्धि हो तो दूसरे दिन प्रातःकाल याग करे, ऐसी अवस्थामें यदि प्रतिपदाका चतुर्थ भाग भी आ जावे तो दोष नहीं है ।'

इति यागकालनिर्णयः ।



# ११--पक्षहोमविधि

## ( *समासहोमविधि* )

### समासहोमके निमित्त

( १ ) रोगकी अवस्था, ( २ ) यात्रा, ( ३ ) राष्ट्रभङ्ग, ( ४ ) धनका अभाव, ( ५ ) गुरुके घरमें निवास एवं अन्य-अन्य आपदोंमें होमोंका समास होता है ।

### होमोंके समासका प्रकार

प्रतिपदाके दिन सायंकालमें एक आहुतिके परिमाणका होम-द्रव्य चौदह ( १४ ) बार एक पात्रमें रखकर 'अग्नये स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करके फिर उसी प्रकारसे चौदह आहुतियोंका होम-द्रव्य लेकर 'प्रजापतये स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करे ।

इसी प्रकार प्रातःकालमें भी चौदह ( १४ ) आहुतियोंका द्रव्य एक पात्रमें रखकर 'सूर्याय स्वाहा' इस मन्त्रसे अग्निमें होम करके फिर उसी प्रकार चौदह आहुतियोंका द्रव्य एक पात्रमें करके 'प्रजापतये स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करे ।

### अग्निका अरणिसमारोप

उक्त समासहोमके पश्चात् दक्षिण हस्तसे उत्तर अरणिको और वाम हस्तसे अधर अरणिको लेकर अग्निके ऊपर धारण करता

( २ ) प्रजापतये स्वाहा ...

हुआ 'अयं ते योनिः' इस मन्त्रसे अग्निका समारोप करके अरणियोंको रख ले।

## अमावस्या तथा पौर्णमासीका कार्य

पौर्णमासी अथवा अमावस्या आनेपर प्रातःकाल दोनों अरणियोंमें अग्निका मन्थनकर, कुण्डमें रखकर, अवसरप्राप्त वैश्वदेव आदि कर्म करके सायंकालमें सायंहोम करके और प्रातःकालमें प्रातर्होम करके पक्षादिहोम करे।

इतनेपर भी आपद्निवृत्ति न होनेपर—फिर उक्त विधिसे पक्ष-पक्षमें होमसमास करे। किन्तु तीसरे पक्षमें नहीं।

## आपद्के निमित्त दिनसे समासहोम

इसी प्रकार जिस दिन कारण उपस्थित हो जाय, उसी दिनसे गणना करके पर्वकालसे पूर्व-पूर्वकी आहुतियोंकी संख्यासे होमद्रव्य एक पात्रमें करके प्रातर्होमपर्यन्त सब आहुतियोंका होम कर दे। किन्तु दूसरे पक्षके दिनोंके होमोंका समास उसके साथ न करे।

## कठश्रुतिके मतसे समासहोमकी वृद्धि

कठश्रुतिके मतमें दो पक्षोंके ही पक्षहोमका नियम नहीं है। किन्तु जबतक आपद्की अनुवृत्ति रहे, तबतक प्रतिपक्ष उक्त प्रकारसे निरन्तर पक्षहोमोंका समास करता रहे। यह एक प्रकार है।

## समासहोमका प्रकारान्तर

ऐसा भी एक प्रकार है कि सायंकालमें समिदाधान पर्युक्षण-पर्यन्त करके उसके अनन्तर आहुतिपरिमाण होमद्रव्य 'अग्नये

स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करके फिर उसी प्रकारसे 'सूर्याय स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करके दो आहुतियोंके परिमाणका होमद्रव्य लेकर 'प्रजापतये स्वाहा' इस मन्त्रसे एक साथ ही होम कर दे। यह प्रकार सायंप्रातः दोनों कालोंके होमका समास है। इस प्रकारमें दोनों कालोंका होम एक ही कालमें हो जाता है। इतने समाससे ही यदि कार्य चल जाय तो इतना ही समास कर ले अधिकका यत्न न करे। ऐसा आवश्यकतापर्यन्त कर सकता है।

पक्षहोम किये पीछे मध्यमें आपद्की निवृत्ति हो जानेपर सदाकी भाँति सायंप्रातर्होम करने लगे, समासहोमका अनुरोध न करे। अथवा किये हुए होमोंको न भी करे। ऐसा कठशाखाके पढ़नेवाले मानते हैं।

ये समासहोम सायंकालसे आरम्भ और प्रातःकाल समाप्त होनेवाले हैं। यह सामान्य है।

आपद्विशेषमें तो प्रातःकालसे आरम्भ और सायंकाल समाप्त हो जाते हैं। तथा पूर्वाह्न और अपराह्नकालकी अपेक्षा भी नहीं करते। यह ज्ञातव्य है। क्योंकि यह होमोंके समासका कारण आपद् है। स्वाभाविक नहीं है। इसी कारण क्रम, व्युत्क्रम सब होता है।

इति पक्षहोमविधिः।



(२) प्रजापतये स्वाहा ...

# १२—मणिकावधान

( १ ) मणिकावधानके निमित्त मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक-श्राद्ध करे।

( २ ) अग्निके ईशान देशमें 'देवस्य[1] त्वा०' इस मन्त्रसे अग्नि लेकर 'इदमहꣳ रक्षसां ग्रीवा अपि कृन्तामि' इस मन्त्रसे रख दे।

( ३ ) अनन्तर उसी स्थानमें भाण्डके रखनेके परिमाणसे गढ़ा खोद दे, जिससे कि उसमें मणिक ( भाण्ड ) टिका रहे।

( ४ ) जलका स्पर्श करके गढ़ेकी मृत्तिका पूर्वकी ओर निकाल दे। उसपर कुश पूर्वाग्र रख दे। एवं यवोंके अक्षत हरिद्रा दूर्वा ऋद्धि-वृद्धिके करनेवाले माङ्गलिक वस्तुओंको रख दे।

( ५ ) उसके ऊपर 'समुद्रोऽसि नभस्वानार्द्रदानुः शम्भुः' इतने मन्त्रसे मणिकको अवट ( गढ़े ) में रख दे।

( ६ ) 'आपो रेवतीः क्षयथा हि वस्वः' इस मन्त्रसे और 'आपो[2] हि ष्ठा०' इत्यादि तीन ऋचाओंसे मणिकमें जल भर दे।

( ७ ) अन्तमें एक ब्राह्मणको भोजन करा दे।

इति मणिकावधानम्।



---

१. देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। अग्नये जुष्टं गृह्णाम्यग्नीषोमाभ्यां जुष्टं गृह्णामि ॥

२. ये तीनों ऋचाएँ प्रसिद्ध हैं। यजुर्वेदीय सन्ध्यामें सर्वत्र मिल सकती हैं।

## १३–श्रवणाकर्मप्रयोग

( १ ) श्रावणकी पूर्णिमामें श्रवणाकर्म होता है। उसके प्रथम प्रयोगमें मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिकश्राद्ध होता है।

( २ ) आभ्युदयिकके अनन्तर गृह्य अग्निमें श्रवणाकर्म करे।

( ३ ) उसमें यह विशेष है कि ब्रह्माके उपवेशनसे प्राशनान्त कर्ममें ( पात्रासादनमें ) चरुस्थालीके अनन्तर भर्जन-कर्पर ( मिट्टीका ऐसा पात्र जिसमें यव भूजे जायँ ) उसके अनन्तर एक कपाल, तथा तण्डुलोंके अनन्तर यव, उसके अनन्तर तण्डुलोंका आटा स्थापन करे। प्रोक्षणकालमें जिस क्रमसे पात्र रक्खे गये हैं उसी क्रमसे उनका प्रोक्षण करे।

( ४ ) पात्रासादनके समीपमें ये वस्तुएँ भी रक्खे। जैसे लोटी, शिलपट्टा, छाज, जलपात्र, दर्वी ( चाटू ), तीन कंघे, कज्जल, चन्दन और पुष्पमाला।

( ५ ) पवित्रकरण आदि प्रोक्षणीस्थापनपर्यन्त कर्ममें अग्निमें चरुके स्थानसे उत्तर स्थानमें भर्जनपात्र, उसके उत्तरमें कपाल रक्खे।

( ६ ) आज्यस्थालीमें आज्य रखकर चरुपात्रमें प्रणीतापात्रसे जल भरकर तण्डुल छोड़ दे।

( ७ ) ब्रह्माके द्वारा अग्निपर घृत रखवाकर, स्वयं यजमान चरु रक्खे, दूसरे मनुष्यसे भर्जनपात्रमें यव और तीसरे पुरुषके

द्वारा एक कपालपर पुरोडाश रखवाकर उसको कपालके बराबर प्रथन करा दे ( फैलवा दे ) ।

(८) इसके अनन्तर अग्निपर रक्खे हुए इन हवियोंपर पर्यग्नि-करण ( गुदीड़ाका परिभ्रमण ) कर दे ।

(९) अनन्तर स्रुवका संस्कार करके घृतको उठवाकर चरुको उठाकर आज्यके उत्तरमें रख दे । इसी प्रकार धानाओंको उठवाकर चरुके उत्तरमें तथा पुरोडाशको उठवाकर धानाओंके उत्तरमें रखवा दे ।

(१०) फिर आज्यका उत्पवन, अवेक्षण, और प्रोक्षणीका उत्पवन करे ।

(११) धानाओंका कुछ भाग छोड़कर बहुत-सा भाग लोढ़ी-शिल-पट्टेसे पीस ले, बचे हुए धानाओंको अलग रख दे । घृतसे सत्तुओंको सचिक्कण करे । इसके अनन्तर उपयमन कुशोंका आदान आदि आज्यभागान्तकर्म करे ।

(१२) अनन्तर दो आज्याहुतियाँ दे—

(१) 'अपश्वेतपदा जहि०' इदं श्वेतपदे ।

(२) 'न वै श्वेतस्याध्याचारे हि ददर्श०' इदं श्वेताय वैदर्व्याय ।

(१३) स्थालीपाकसे चार आहुतियाँ दे—

(१) 'विष्णवे स्वाहा' इदं विष्णवे ।

(२) 'श्रवणाय स्वाहा' इदं श्रवणाय ।

(३) 'श्रावण्यै पौर्णमास्यै स्वाहा' इदं श्रावण्यै पौर्णमास्यै ।

(४) 'वर्षाभ्यः स्वाहा' इदं वर्षाभ्यः ।

---

नोट—जो मन्त्र पूरे नहीं लिखे गये हैं उन्हें संस्कृत-विभागमें देखिये । सभी प्रकरणोंमें यह सूचना स्मरण रखने योग्य है ।

(१४) धानाओंसे एक आहुति दे—

'धानावन्तं करम्भिणम्' इस ऋचासे। इदमिन्द्राय।

(१५) सत्तुओंसे तीन आहुतियाँ दे—

(१) 'आग्नेयपाण्डुपार्थिवानाꣳसर्पाणामधिपतये स्वाहा' इदमाग्नेयपाण्डुपार्थिवानाꣳसर्पाणामधिपतये।

(२) 'श्वेतवायवान्तरिक्षाणाꣳसर्पाणामधिपतये स्वाहा' इदं श्वेतवायवान्तरिक्षाणाꣳसर्पाणामधिपतये।

(३) 'अभिभूः सौर्यदिव्यानाꣳसर्पाणामधिपतये स्वाहा' इदमभिभूः सौर्यदिव्यानाꣳसर्पाणामधिपतये।

(१६) स्रुवमें रखकर सारा पुरोडाश होम करे—

(१) 'ध्रुवाय भौमाय स्वाहा' इदं ध्रुवाय भौमाय।

(१७) चरु धाना और सत्तुओंसे उत्तर भागसे किंचित्-किंचित् भाग लेकर स्विष्टकृत् होम करे।

(१) 'अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा' इदमग्नये स्विष्टकृते।

(१८) महाव्याहृतिहोम, संस्रवप्राशन, ब्रह्माको दक्षिणादानपर्यन्त कर्म करे।

(१९) होमसे बचे हुए सत्तुओंसे कुछ अंश लेकर छाजमें रखकर जलका पात्र, दर्वी (छोटा-सा चाटू), तीन कंघे, कज्जल, अनुलेपन (चन्दन), पुष्पमाला, ये सब सामग्री ग्रहण करके शालासे बाहर अङ्गणमें निकलकर ब्रह्मा और उल्काधार (जलती हुई लकड़ीको धारण करनेवाले) के साथ अङ्गणमें हस्तपरिमाण वेदी बनाकर उसको स्वयं यजमान गोमय-जलसे लेपन करके, लौकिक अग्निके गुदीड़ेको धारण किये हुए रहनेपर

'मान्तरागमत' बीचसे कोई न निकले, ऐसा प्रैषवाक्य उच्चारण करके चुपचाप वेदीपर जलसे 'आग्नेय' इत्यादि 'अधिपते अवनेनिक्ष्व' इत्यन्त मन्त्रसे एक स्थानमें अवनेजन जल देकर 'श्वेतवायव' इत्यादि 'अधिपतेऽवनेनिक्ष्व' इत्यन्त मन्त्रसे दूसरा अवनेजन जल देकर उसी प्रकारसे 'अभिभूः सौर्य०' इत्यादि मन्त्रसे तीसरा अवनेजन जल सर्पोंको देवे।

( २० ) अनन्तर अवनेजनके स्थानोंमें उसी क्रमसे उन्हीं मन्त्रोंसे 'एष ते बलिः' यह वाक्य अन्तमें जोड़कर प्रतिमन्त्र बलि देवे।

( २१ ) फिर पूर्वोक्त प्रकारसे अवनेजन करके तीन कंघियोंसे उन्हीं मन्त्रोंसे 'प्रलिखस्व' यह अन्तमें जोड़कर प्रतिबलि प्रतिमन्त्र प्रलेखन करे ( रगड़कर चला दे )।

( २२ ) फिर उन्हीं मन्त्रोंसे 'अङ्क्ष्व' यह अन्तमें जोड़कर प्रतिबलि प्रतिमन्त्र अञ्जन छोड़ दे।

( २३ ) उसी प्रकार उन्हीं मन्त्रोंमें 'अनुलिम्पस्व' ऐसा वाक्य अन्तमें जोड़कर अनुलेपन देवे।

( २४ ) इसी प्रकार 'स्रजो नह्यस्व' ऐसा वाक्य मन्त्रके अन्तमें जोड़कर प्रतिमन्त्र प्रतिबलि पुष्पमाला देवे।

२५ ) अनन्तर बचे हुए सत्तूको वेदीपर छोड़कर जलके पात्रसे ऊपर जल बहा दे।

( २६ ) फिर खड़ा होकर 'नमोऽस्तु सर्पेभ्यः' इत्यादि तीन ऋचाओंसे सर्पोंका उपस्थान करे।

( २७ ) फिर यजमान जितने प्रदेशमें सर्पोंके प्रवेशको न चाहे, उतने देशमें घरके सब ओरसे तीन वार अविच्छिन्न जलकी धारा दे, एक बार 'अपश्वेतपदा जहि०' इन पूर्वोक्त दो मन्त्रोंसे दे और दो वार बिना मन्त्रके।

( २८ ) अनन्तर दर्वी और शूर्पको धोकर उल्कामें एक बार तपा-कर उल्काको रखनेवालेको सौंप दे।

( २९ ) इसके पश्चात् ब्रह्मा, यजमान और उल्का धारण करनेवाला तीनों शालाके द्वारदेशमें जाकर 'आपो हि ष्ठा०' इत्यादि तीन ऋचाओंसे जलसे अपना-अपना मार्जन करें।

( ३० ) फिर वे तीनों भर्जित यवों ( धानाओं ) को दाँतोंसे न चबाते हुए खावें। इसके पश्चात् ब्राह्मणभोजन करावे।

इति श्रवणाकर्म।



## प्रतिदिन बलिहरणप्रयोग

( १ ) सत्तुओंका शेष सुरक्षित भाण्डमें रक्खे। सूर्यके अस्त हो जानेपर सत्तू, दर्वी और तीन कंघियाँ रखकर जलपात्र लेकर उल्काधारके सहित शालासे बाहर पूर्वोक्त रीतिसे आग्रहायणी ( मार्गशीर्षकी पूर्णिमा ) तक उपलेपनसे लेकर परिलेखनपर्यन्त बलिहरण करे। 'मान्तरागमत' ऐसा निषेध न होनेपर भी बीचसे कोई न जावे। दर्वीके मुखको ही धोवे।

इति अहरहर्बलिदानविधिः।



## १४--अष्टकाकर्म

( पा० गृ० कां० ३ कं० ३ )

( १ ) मार्गशीर्षकी पौर्णमासी ( आग्रहायणी )के पश्चात् जो चार कृष्णपक्षकी अष्टमी तिथियाँ आती हैं, उनमें यथाक्रम चार अष्टकाकर्म होते हैं। अर्थात् कृष्णपक्षादि मासगणनाके अनुसार पौष कृष्ण अष्टमीको इन्द्रदेवताकी ( ऐन्द्री ) प्रथम अष्टका होती है । और उसके सम्बन्धसे ही उसके दूसरे दिन नवमीको अन्वष्टका भी होती है। इसी प्रकार माघ कृष्ण अष्टमीको विश्वदेव देवताओंकी ( वैश्वदेवी ) द्वितीया अष्टका होती है । तथा उसके दूसरे दिन उसीके सम्बन्धसे दूसरी अन्वष्टका होती है । एवं फाल्गुन कृष्ण अष्टमीको प्रजापति देवताकी ( प्राजापत्या ) तीसरी अष्टका होती है । दूसरे दिन उसकी अन्वष्टका होती है । और उसी प्रकार चैत्र कृष्ण अष्टमीको पितृदेवताओंकी ( पित्र्या ) चौथी अष्टका होती है। और दूसरे दिन उसके सम्बन्धको अन्वष्टका होती है।

( २ ) ये अष्टकाकर्म संस्कारकर्म होनेसे एक बार ही होते हैं, प्रतिवर्ष नहीं किये जाते ।. शास्त्रमें चालीस संस्कार

कहे गये हैं। उनमें जिनका अभ्यास विहित है, वे ही पुनः-पुनः किये जाते हैं अन्य नहीं।

( ३ ) अष्टकाशब्द कर्मका नाम होनेपर भी कालका बोधक भी है। अतएव ये कर्म कृष्ण अष्टमीको ही होते हैं।

## पद्धति

( १ ) मार्गशीर्षकी पौर्णमासीके पश्चात् जो कृष्णाष्टमी आवे, उस दिन मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिकश्राद्ध करके आवसथ्य ( गृह्य ) अग्निमें कर्म करे।

( २ ) किन्हीं आचार्योंके मतमें अष्टकाकर्मोंमें आभ्युदयिक नहीं है।

'नाष्टकासु भवेच्छ्राद्धम्।'

( ३ ) ब्रह्मोपवेशन आदि प्राशनान्तकर्ममें विशेष—

तण्डुलोंके अनन्तर पहले गृह्य अग्निमें बनाये हुए अपूप (पूड़े) रक्खे और उसका प्रोक्षणकालमें प्रोक्षण करे।

( ४ ) फिर आज्यभागान्तकर्म करके 'त्रिंशत्स्वसारः' इत्यादि दश आहुतियोंका होम करके 'शान्ता पृथिवी' इत्यादि चार मन्त्रोंसे स्थालीपाकसे चार आहुतियाँ करके अपूपसे 'इन्द्राय स्वाहा' इस मन्त्रसे एक आहुति होम करके स्थालीपाक और अपूप दोनोंसे स्विष्टकृत् होम करे।

( ५ ) फिर महाव्याहृति आदि प्राजापत्यपर्यन्त होम करके प्राशन आदि समाप्तिपर्यन्त कर्म करे।

इति अष्टकाकर्म।



## प्रथमान्वष्टका

जिस प्रकार अष्टकाकर्म चार होते हैं और वे संस्कार कर्म होनेसे जन्मभरमें एक बार ही होते हैं, उसी प्रकार अन्वष्टकाकर्म भी चार ही होते हैं, और एक बार ही। क्योंकि ये अष्टकाकर्मोंके साथ और उनके दूसरे-दूसरे दिन किये जाते हैं। इसीसे जब उनके प्रधान कर्म फिर नहीं होते, तो उनके होनेका कारण ही नहीं है। इसीसे उनके पुनः अनुष्ठानकी आपत्ति नहीं है।

और मासोंकी कृष्णादि पक्षोंकी गणनामें पौष कृष्णाष्टमीको प्रथम अष्टका होती है और उसके दूसरे दिन पौष कृष्णा नवमीको प्रथम अन्वष्टका होती है। इसी प्रकार माघ कृष्णाष्टमीको दूसरी अष्टका और माघ कृष्णा नवमीको दूसरी अन्वष्टका होती है, फाल्गुन कृष्णाष्टमीको तृतीय अष्टका तथा फाल्गुन कृष्णा नवमीको तीसरी अन्वष्टका होती है। एवम् आश्विन कृष्णा अष्टमीको चौथी अष्टका और आश्विन कृष्णा नवमीको चौथी अन्वष्टका होती है।

एवम् 'पिण्डपितृयज्ञवत्' ( पिण्डपितृयज्ञके समान हो ) इस अतिदेश वाक्यसे पिण्डपितृयज्ञके समान इस अन्वष्टका-कर्ममें नित्य वैश्वदेवकर्मके पश्चात् अपराह्न कालमें अपसव्य होकर नीवीबन्धन करके दक्षिण दिशामें मुख करके परदेसे ढके हुए अग्निके समीपवर्ती स्थानमें अग्निके उत्तरमें बैठकर अग्निकोणसे दक्षिण दिशातक अप्रदक्षिण क्रमसे दक्षिणाग्र कुशोंसे अग्निका परिस्तरण करके अग्निके पश्चिममें दक्षिणसंस्थ एक-एक करके

पात्रोंको रख दे । जैसे–स्रुव, चरुस्थाली अथवा स्रुक्, उदक, आज्य ( घृत ), मेक्षण, स्फ्य, उदकपात्र, सकृत् आच्छिन्न (कुश ), शाक, दूध, सत्तू, अञ्जन, अनुलेपन, मालाएँ और सूत्र ।

पश्चात् अग्निपर शाक रख दे । पके हुए शाकको घृतसे अभिघारण ( सिञ्चन ) करके दक्षिण ओर उतारकर अग्निके पूर्व ओरसे लाकर उत्तर दिशामें रख दे ।

फिर बायें घुटनेको झुकाकर मेक्षणसे शाक लेकर—

( १ ) 'अग्नये कव्यवाहनाय स्वाहा' इस मन्त्रसे एक आहुति होम करके 'इदमग्नये कव्यवाहनाय' इस वाक्यसे त्याग करके फिर मेक्षण ( छोटा-सा चाटू ) से शाक लेकर—

( २ ) 'सोमाय पितृमते स्वाहा' इस मन्त्रसे दूसरी आहुति देकर 'इदं सोमाय पितृमते' इस वाक्यसे त्याग करके मेक्षणको अग्निमें छोड़ करके अग्निके दक्षिण ओर अथवा पश्चिमकी ओर दक्षिणमुख बैठकर बायाँ घुटना झुकाकर भूमिका उपलेपन कर उसमें स्फ्यसे 'अपहता असुरा रक्षाꣳसि वेदिषदः' इस मन्त्रसे दक्षिणकी ओर रेखा खींचकर उसी प्रकार दूसरी रेखा करके जल-का स्पर्श करके—

ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्तः स्वधया चरन्ति ।
परा पुरो निपुरो ये भरन्त्यग्निष्टाँल्लोकान् प्रणुदात्वस्मात् ॥

इस मन्त्रसे उल्मुक ( गुदीड़ा ) को पहली लकीरमें रखकर उसी प्रकार दूसरी रेखाके अग्रमें उल्मुक रखकर जलका स्पर्श करे ।

फिर जलपात्र लेकर पहली रेखापर पितृतीर्थसे 'अमुकगोत्र !

(अमुकसगोत्र !) अस्मत्पितः ! अमुकशर्मन् ! अवनेनिक्ष्व' इस वाक्यसे जल छोड़े। इसी प्रकार पितामह और प्रपितामहको अवनेजन देकर दूसरी रेखापर 'अमुकसगोत्रे ! अस्मन्मातः ! अमुकि देवि ! अवनेनिक्ष्व' इस वाक्यसे जल छोड़ दे। इसी प्रकार पितामही और प्रपितामहीको उसी रेखापर दक्षिण-दक्षिण अवनेजन जल दे।

पश्चात् उन रेखाओंपर एक साथ मूलको तोड़कर दक्षिणाग्र तीन-तीन कुशोंको रख दे। वहाँपर अवनेजनजलके क्रमसे 'अमुकसगोत्र ! अस्मत्पितः ! अमुकशर्मन् ! एतत्ते शाकं स्वधा नमः' इस वाक्यसे प्रथम रेखापर प्रथम अवनेजनके स्थानमें शाक-पिण्डको रख दे। इसी प्रकार पितामह और प्रपितामहको अवने-जनके स्थानमें शाकपिण्ड देवे।

फिर दूसरी रेखापर उसी प्रकार—'अमुकसगोत्रे ! अस्मन्मातः ! अमुकि देवि ! एतत्ते शाकं स्वधा नमः' इस वाक्यसे शाकपिण्डको प्रथम अवनेजनके स्थानमें रख दे। अनन्तर इसी प्रकार पितामही और प्रपितामहीको भी इनके अवनेजनके स्थानमें पिण्डदान करे।

प्रत्येक पिण्डदानके साथ क्रमसे 'इदं पित्रे' 'इदं पितामहाय' 'इदं प्रपितामहाय' 'इदं मात्रे' 'इदं पितामह्यै' 'इदं प्रपितामह्यै' इन त्यागवाक्योंसे त्याग करे।

यदि कामना हो तो माता आदिकोंके पिण्डोंके पास अवनेजन देकर सकृत् आच्छिन्न कुशोंको बिछाकर सन्तानरहित अपने आचार्य और शिष्योंके लिये भी यथाक्रम शाकपिण्डोंको दे।

और जो अपने सपिण्ड आदि प्राणी हों उनको भी पिण्डदान करे।

स्त्रियोंके पिण्डोंके समीप तीन गड्ढोंको बनाकर उनमें—

'अमुकसगोत्रे ! असावसौ ! अमुकि देवि ! दुग्धं पिब' इस वाक्यसे एक गड्ढेमें दुग्ध सींचकर उसी प्रकार अन्य दो गड्ढोंमें पितामही और प्रपितामहीको दुग्धदान करे।

इसी प्रकार सत्तू लेकर प्रथम अवट ( गड्ढे ) में—

'अमुकसगोत्रे ! अमुकि देवि ! तृप्यस्व' इस वाक्यसे सत्तू रख दे, इसी तरह अन्य दो अवटोंमें पितामही और प्रपितामही-को सत्तू देवे।

फिर 'अङ्क्ष्व' इस क्रियाको पूर्वोक्त वाक्योंके अन्तमें जोड़कर माता आदिकोंको अञ्जन देवे। इसी प्रकार 'अनुलिम्पस्व' इस वाक्यसे अनुलेपन और 'स्रजोऽपिनह्यस्व' इस वाक्यसे मालाएँ देकर 'अत्र पितरो मादयध्वम्' इस आधी ऋचाको जपकर पीछेकी ओर मुखकर वायुको धारणकर उत्तरमुख बैठकर उसी श्वाससे आवृत्तिकर 'अमीमदन्त पितरः' इस आधी ऋचाको जप करके पहलेके समान अवनेजन करके नीवीको खोलकर 'ॐ नमो वः'[1] इस मन्त्रसे प्रत्येक नमः पदके साथ अञ्जलि करे 'गृहान्नः'[2]

---

१. ॐ नमो वः पितरो रसाय नमो वः पितरः शोषाय नमो वः पितरो जीवाय नमो वः पितरः स्वधायै। नमो वः पितरो घोराय नमो वः पितरो मन्यवे नमो वः पितरः पितरो नमो वो गृहान्नः पितरो दत्त सतो वः पितरो देष्मैतद्वः पितरो वासः॥

२. 'ॐ गृहान्नः पितरो दत्त'

इस मन्त्रसे आशिषोंकी प्रार्थना कर 'एतद्वः पितरो वासः' इस मन्त्रसे प्रत्येक पिण्डके ऊपर सूत्र देकर 'ऊर्जं[1] वहन्तीरमृतं घृतं पयः' इस मन्त्रसे पिण्डोंपर जलसेचन करके पिण्डोंको उठाकर उखलीमें रख दे। सूँघकर सकृत् आच्छिन्न कुशों और उल्मुकको अग्निमें डालकर जलका स्पर्शकर आचमन करे।

इति प्रथमान्वष्टका



## अथ द्वितीयाष्टका

पौषमासकी पूर्णिमाके पश्चात् आनेवाली कृष्णा अष्टमीको विश्वेदेव देवताओंकी दूसरी अष्टका होती है। उसके प्रथम प्रयोगमें मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक श्राद्ध करके आवसथ्य अग्निमें कर्म करे। उसमें ब्रह्माके उपवेशन, प्रणीताप्रणयन और परिस्तरण करके पात्रोंकी स्थापना करे। पवित्रके छेदनके लिये तीन कुश, दो पवित्र, प्रोक्षणीपात्र, आज्यस्थाली, दो चरुस्थालियाँ, पाँच सम्मार्जन-कुश, सात उपयमनकुश, तीन समिधाएँ, स्रुव, आज्य, अष्टकाचरु-तण्डुल, शाकीय चरुतण्डुल, पहले ही आवसथ्य अग्निमें सिद्ध किया हुआ शाक और अन्य उपकल्पनीय वस्तु (जिनका कि प्रोक्षण नहीं होता) तथा छः हिरण्यशकल (सोनेके टुकड़े) रखे।

फिर—पवित्रकरण आदि प्रोक्षणपर्यन्त कर्मोंमें विशेष—

'विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यो जुष्टं प्रोक्षामि' इस मन्त्रसे शाकीय

---

१. ॐ ऊर्जं वहन्तीरमृतं घृतं पयः कीलालं परिस्रुतम्। स्वधा स्थ तर्पयत मे पितॄन्।

चरुतण्डुलोंका प्रोक्षण, आज्यनिर्वापके अनन्तर अष्टकाचरुपात्रमें तण्डुलोंको छोड़कर शाकीय चरुपात्रमें तण्डुलोंको छोड़े ।

अनन्तर ब्रह्मा आज्यको, स्वयं ( यजमान ) अष्टकाचरुको, अन्य या पत्नी शाकीय चरुको एक साथ अग्निमें उदक्संस्थ ( उत्तरोत्तर क्रमसे ) रक्खें । इसके अनन्तर पर्यग्निकरणसे लेकर प्रोक्षणीके उत्पवनतक कर्मको यजमान ही करे । इसके अनन्तर यजमान अपने आसनपर बैठकर उपयमन कुशोंको लेकर तीन समिधों-को अग्निमें आधान करके पर्युक्षण करके ब्रह्मासे अन्वारब्ध होकर दो आघारोंको होम करके अग्निसे उल्मुक लेकर उठकर प्रदक्षिणा करता हुआ शाक, आज्य और अग्निको तीन बार पर्यग्नि करके उल्मुकको अग्निमें डाल दे । फिर अप्रदक्षिणक्रम-से आकर यजमान पूर्णाहुतिके समान आज्यका संस्कार करके ब्रह्मासे अन्वारम्भके विना 'स्वाहा देवेभ्यः' इस मन्त्रसे एक आहुति होम करके 'इदं देवेभ्यः' इस वाक्यसे त्याग करके और पाँच आहुतियाँ चुपचाप दे । 'इदं प्रजापतये' इस वाक्यसे पाँचों आहुतियोंमें त्याग है । इसके अनन्तर ब्रह्मासे अन्वारब्ध होकर दो आज्यभागोंको होम करके 'त्रिंशत्स्वसारः' इत्यादि मन्त्रोंसे अनन्वारब्ध होकर दश आहुतियोंका होम करके अष्टकाचरुसे 'शान्ता पृथिवी' इत्यादि चार ऋचाओंसे चार आहुतियाँ देकर शाक-होमके लिये वायें हाथमें रक्खे हुए स्रुवमें आज्य छोड़कर सुवर्णका टुकड़ा रखकर शाकके दो अवदान लेकर फिर सुवर्णका टुकड़ा रक्खे, फिर दो बार उसपर घृत तर करके 'वह वपां जातवेदः

पितृभ्यः' इस मन्त्रसे अपसव्य और दक्षिणामुख होकर शाकहोम करें। 'इदं पितृभ्यः' इस वाक्यसे त्याग है। अथवा 'इदं जात-वेदसे' इस वाक्यसे त्याग करे।

फिर यज्ञोपवीती ( सव्य ) होकर जलका स्पर्श करके प्रधान होम करे।

जैसे—स्रुवमें आज्य रखकर सुवर्णखण्ड रखकर शाकसे दो अवदान लेकर स्रुवमें डालकर और स्थालीपाकसे एक वार अवदान लेकर ऊपर डालकर उसके ऊपर सुवर्णखण्ड रखकर एक वार उसपर घृत डालकर 'विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करे।

अनन्तर स्विष्टकृत्‌के अर्थ स्रुवमें घृत छोड़कर सुवर्णखण्ड रखकर शाकसे दो वार अवदान लेकर स्रुवमें करके दोनों चरुओंसे एक वार अवदान लेकर सुवर्णखण्ड रखकर दो वार अभिघारण ( घृतसे तर ) करके 'अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा' इस मन्त्रसे होम करे। 'इदमग्नये स्विष्टकृते' इस वाक्यसे त्याग करे।

इसके अनन्तर महाव्याहृतिसे आरम्भकर प्राजापत्यपर्यन्त नव आहुतियोंका ब्रह्माके अन्वारम्भसे होम करके संस्रवका प्राशन करके ब्रह्माको शाकदक्षिणा देवे।

अनन्तर दूसरी स्मृतियोंके कथनानुसार पचीस ब्राह्मणोंको भोजनदान करे।

इति द्वितीयाष्टका



## अथ द्वितीयान्वष्टका

इसी दूसरी अष्टकाके बचे हुए शाकसे दूसरे दिन अन्वष्टका-कर्म प्रथम अन्वष्टकाकर्मके समान ही करे।

इति द्वितीयान्वष्टका



## अथ तृतीयाष्टका

माघकी पूर्णिमाके अनन्तर कृष्णा अष्टमीको प्रजापति देवता-की तीसरी अष्टका करे। वह प्रथम अष्टकाके प्रकारसे होती है। किन्तु वहाँ अपूपके स्थानमें कालशाकचरुको, जो आवसथ्य अग्निमें सिद्ध किया हुआ हो, आसादनकालमें रखकर प्रोक्षणकालमें प्रोक्षण करे फिर अपूपके स्थानमें 'प्रजापतये स्वाहा' इस मन्त्रसे कालशाकका होम करे। शेष सब समान है। कालशाकके अभावमें वास्तुक ( बथुआ ) का ग्रहण करे।

इति तृतीयाष्टका



## अथ तृतीयान्वष्टका

दूसरे दिन प्रथमके समान अन्वष्टकाकर्म होता है।

इति तृतीयान्वष्टका



## अथ चतुर्थी अष्टका

प्रौष्ठपदी पूर्णिमा ( भाद्रपदकी पौर्णमासी ) के पश्चात् कृष्णा अष्टमीको चतुर्थी पितृदेवताओंकी अष्टका शाकद्रव्यसे होती है

इसीसे इसे शाकाष्टका भी कहते हैं। यह अष्टका प्रथम अष्टकाके समान होती है किन्तु इतना विशेष है। दो चरुस्थालियोंमें तण्डुलोंके अनन्तर कालशाकको स्थापन करे। कालशाकचरुसम्बन्धी आसादनसे होमपर्यन्त कर्म अपसव्यभावसे दक्षिणाभिमुख होकर करे। और सब कर्म सव्य तथा पूर्वाभिमुख होकर करे। कालशाकचरु-सम्बन्धी कर्म करके जलका स्पर्श करे। अपूपहोमके स्थानमें 'पितृभ्यः स्वाहा' इस मन्त्रसे शाकचरुकी एक आहुति दे।

इति चतुर्थी अष्टका



## अथ चतुर्थी अन्वष्टका

दूसरे दिन अन्वष्टकाकर्म पूर्वके समान होता है।

इति चतुर्थी अन्वष्टका



## १५--पृष्ठोदिविविधान

केशान्तसंस्कारके अनन्तर पत्नीरहित उत्सन्नाग्नि ( जिसका अग्नि उच्छिन्न हो गया हो ) अथवा निरग्नि ( जिसने अग्निका आधान ही नहीं किया हो) अथवा ब्रह्मचारी हो मातृपूजापूर्वक आभ्युदयिक श्राद्ध करके 'अन्वग्निः' इस ऋचासे अग्नि लाकर पञ्चभूसंस्कार करके 'पृष्टो दिवि पृष्टो अग्निः पृथिव्याम्' इस ऋचासे अग्निका स्थापन करके व्याहृतियोंसे तथा 'ताꣳसवितुः' 'तत्सवितुः' 'विश्वानि देव सवितः०' इन सावित्री (सविता देवताकी) ऋचाओंसे अग्निका प्रज्वालन करे ।

उस अग्निमें अक्षतहोम, पञ्चमहायज्ञ, पिण्डपितृयज्ञ, पक्षादिकर्म, और आग्रयण आदि पूर्वोक्त गृह्यसूत्रोक्त कर्म करे ।

इति पृष्टोदिविविधानम् ।



नोट—यह सरल प्रकार उपर्युक्त उन सब मनुष्योंके लिये है, जो गृह्य अग्निसे रहित हैं अथवा गृह्य अग्निके रखनेमें अधिकारी नहीं हैं अथवा रखनेमें असमर्थ हैं ।

इस प्रकारसे यह अग्निस्थापन सायंप्रातः नित्य ही करना होता है । इसमें भी गृह्योक्त सब कर्म किया जा सकता है । यह गौण पक्ष है ।

# १६--नवान्नप्राशनपद्धति

शरद् और वसन्त ऋतुमें अनाहिताग्नि ( गृह्याग्निमान् ) का नवान्नप्राशनकर्म होता है। प्रथम प्रयोगमें मातृपूजा और आभ्युदयिक श्राद्ध करे। आवसथ्य अग्निमें यह कर्म होता है। ब्रह्माके उपवेशनसे प्राशनपर्यन्त कर्ममें यह विशेष है—नूतन स्थालीपाक पकाकर आज्यभागके अनन्तर नीचे लिखे मन्त्रसे दो आज्यकी आहुतियाँ होम करे।

'शतायुधाय शतवीर्याय शतोतये अभिमातिषाहे शतं यो नः शरदो जीजानिन्द्रो नेषदति दुरितानि विश्वा स्वाहा' इदमिन्द्राय।

'ये चत्वारः पथयो देवयाना अन्तरा द्यावापृथिवी वियन्ति तेषां योज्यानिमजीजिमावहात् तस्मै नो देवाः परिधत्तेह सर्वे स्वाहा' इदꣳसर्वेभ्यो देवेभ्यः।

इन्द्राग्नि, विश्वेदेव और द्यावापृथिवी—इनका स्थालीपाकसे होम होता है। ये आग्रायणकर्मके देवता हैं।

( १ ) 'इन्द्राग्निभ्याꣳस्वाहा' 'इदमिन्द्राग्निभ्याम्' इस वाक्यसे त्याग है।

( २ ) ( धीरेसे मन्त्र पढ़े ) विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा। 'इदं विश्वेभ्यो देवेभ्यः' यह त्यागवाक्य है।

( ३ ) ( धीरेसे मन्त्र पढ़े ) 'द्यावापृथिवीभ्याꣳस्वाहा' इदं द्यावापृथिवीभ्याम्। यह तीन आहुतियाँ देकर स्विष्टकृत् होम करे।

ब्रह्मासे अन्वारब्ध होकर—

स्विष्टमग्ने अभितत् पृणीहि विश्वांश्च देवः पृतना

अभिप्यक् । सुगन्नु पन्थां प्रदिशन्न एहि, ज्योतिष्मद्धेह्यजरं न आयुः स्वाहा।

इस मन्त्रसे घृतकी आहुतिका होम करता है 'इदमग्नये' यह त्यागवाक्य है ।

अनन्तर स्थालीपाकसे ब्रह्मासे अन्वारब्ध होकर—

'अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा' इस मन्त्रसे आहुति दे। 'इदमग्नये स्विष्टकृते' यह त्यागवाक्य है ।

फिर पूर्वोक्त 'स्विष्टमग्ने' इस मन्त्रसे आज्याहुति होम करे। 'इदमग्नये' यह त्यागवाक्य है ।

इसके बाद महाव्याहृतियोंसे प्राजापत्य होमान्त होम करके संस्रवप्राशन करे, जिसका यह मन्त्र है—

अग्निः प्रथमः प्राश्नातु स हि वेद यथा हविः। शिवा अस्मभ्यमोषधीः कृणोतु विश्वचर्षणिः भद्रां नः श्रेयः समनैष्ट देवास्त्वया वशेन समशीमहि त्वा स नो मयो भूः पितो आविशस्व शन्तोकाय तन्वै स्योने।

इस मन्त्रसे संस्रवप्राशन करे। अथवा 'अन्नपतेऽन्नस्य नो देहि' इस ऋचासे संस्रवका प्राशन करे। किन्तु यवान्नका प्राशन करे तो—

एतमुत्यं मधुना संयुतं यवꣳसरस्वत्या अधिवनाय चक्रुषुः इन्द्र आसीत् सीरपतिः शतक्रतुः कीनाशा आसन् मरुतः सुदानवः।

इस मन्त्रसे संस्रवप्राशन करे। फिर ब्राह्मणभोजन हो ॥

इति नवान्नप्राशनपद्धतिः ।

# आग्रहायणीकर्म

मार्गशीर्षकी पौर्णमासीमें आग्रहायणीकर्म होता है। उसमें प्रथम आरम्भके समय मातृपूजा और आभ्युदयिक श्राद्ध करके गृह्य अग्निमें कर्म करे। वहाँ ब्रह्माके उपवेशन आदि प्राशनान्त कर्ममें यह विशेष है—शूर्प ( छाज ), सत्तू, उल्मुक, जलपात्र, दर्वी ( चाटू ), तीन कंघे, अञ्जन, उपलेपन, मालाएँ—इन वस्तुओंको रखकर आज्यभागके अनन्तर 'अपश्वेतपदा जहि' इन दो मन्त्रोंसे दो घृतकी आहुतियाँ श्रवणाकर्मके समान देकर और चार आहुतियाँ नीचे दिये हुए मन्त्रोंसे प्रत्येक मन्त्रके साथ देवे। जैसे—

( १ ) **'यां जनाः प्रतिनन्दन्ति'** ( २ )**'संवत्सरस्य प्रतिमा०'** ( ३ ) **'संवत्सराय परिवत्सराय'** ( ४ ) **'ग्रीष्मो हेमन्त उत नो वसन्तः।'**

फिर स्थालीपाकसे चार आहुतियाँ दे जैसे—

( १ ) **'सोमाय स्वाहा' इदं सोमाय।**

( २ ) **'मृगशिरसे स्वाहा' इदं मृगशिरसे।**

( ३ ) **'मार्गशीर्ष्यै पौर्णमास्यै स्वाहा' इदं मार्गशीर्ष्यै पौर्णमास्यै।**

( ४ ) **'हेमन्ताय स्वाहा' इदं हेमन्ताय।**

फिर स्थालीपाकसे स्विष्टकृत् होम करके महाव्याहृति आदि दक्षिणान्त कर्मके अनन्तर बचे हुए सत्तूको छाजमें रखकर उप-निष्क्रमणसे आरम्भकर मार्जनपर्यन्त श्रवणाकर्मके समान कर्म करके मार्जनके पश्चात् 'उत्सृष्टो बलिः' यह वाक्य जोरसे उच्चारण करे। फिर उस रात्रिमें बच्छोंको उनकी माताओंके साथ मिला दे।

इत्याग्रहायणीकर्म।



## स्रस्तरारोहणकर्म

वहाँ प्रथम प्रयोगमें मातृपूजा और आभ्युदयिक श्राद्ध करके स्रस्तर आस्तरण ( फ़सके बिछौने ) के योग्य घरमें सारे आवसथ्य अग्निको ले जाकर पञ्चभूसंस्कारपूर्वक स्थापन करके अग्निकी पश्चिम दिशामें कुशाओंसे स्रस्तर बिछावे । यह स्रस्तरका आस्तरण अग्निशालासे अन्य घरमें होना चाहिये । क्योंकि अग्नि-शालामें औपवसथ्यरात्रिके बिना शयनका निषेध है । उसके ऊपर नवीन एक बार धोया हुआ वस्त्र जिसकी दशा ( छोर ) उत्तरमें रहे बिछावे । अग्निकी दक्षिण दिशामें ब्रह्माको बैठाकर उत्तरमें जलपात्र, शमीशाखा, सीतालोष्ट और प्रस्तर रखकर स्रस्तरके पश्चिमके भागमें स्वामी बैठे, उसके उत्तरमें पत्नी, उसके उत्तरमें अपत्य ( पुत्रादि ) छोटे-छोटे बैठ जावें । वहाँ गृहपति अग्निको देखता हुआ जप करता है—'अयमग्निर्वीरतमः ।'

फिर अग्निके पश्चिममें बैठकर पूर्वकी ओर अञ्जलि करके ऋचाओंको पढ़े ।

( १ ) दैवीं नाव\ँस्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमारुहेमा\ँस्व-स्तये० ।

( २ ) सुनावमारुहेयमस्रवन्तीमनागसम्० ।

( ३ ) आनो मित्रावरुणाः ।

फिर 'ब्रह्मन् प्रत्यवरोहामि' इस मन्त्रसे ब्रह्मासे अनुज्ञा लेवे। अनन्तर 'प्रत्यवरोहध्वम्' इस मन्त्रके द्वारा ब्रह्मासे प्रत्यनुज्ञात होकर स्नान कर अहतवस्त्र धारण कर 'आयुः कीर्तिर्यशो बलमन्नाद्यं प्रजाम्' इस मन्त्रसे स्रस्तरके ऊपर चढ़ जावें। स्त्रियाँ भी मन्त्रसे ही आरोहण करें।

आरोहण करके उनमें जो उपनीत हों वे 'सुहेमन्तः सुवसन्तः' इस मन्त्रको जपते हैं। इसके पश्चात् 'स्योना पृथिवी' इस ऋचाको पढ़कर स्वामी आदि सब स्त्रियाँ उपनीत और अनुपनीत सभी उक्त क्रमके अनुसार दाहिनी करवटसे पूर्वकी ओर शिर करके सो जावें। उसके पीछे 'उदायुषा' इत्यादि मन्त्रसे सब उठ खड़े हों। फिर स्रस्तरसे उतरकर ब्रह्माकी अनुज्ञा आरोहण और प्रत्यवरोहणसे युक्त जप, संवेशन और उत्थान दो बार ही करें। इसके अनन्तर चार मास पृथ्वीपर शयन करें। इच्छा हो तो शय्यापर भी सोवें। फिर गृह्य अग्निको पञ्चभूसंस्कारपूर्वक उसके सदाके स्थानमें ही स्थापन कर दें।

इति स्रस्तरारोहणकर्म।



# स्वाध्यायपद्धति

## ( ब्रह्मयज्ञ )

( १ ) आसनके ऊपर प्रागग्रकुशोंको रखकर उनके ऊपर पूर्वमुख होकर बैठे। दोनों हाथोंसे दर्भोको लेकर विनियोग पढ़े।

( २ ) 'इषे त्वा' इत्यादि 'खं ब्रह्म' पर्यन्त माध्यन्दिनीय वाजसनेयक यजुर्वेदाम्नायका विवस्वान् ऋषि, वायु देवता, गायत्री आदि सारे छन्द ब्रह्मयज्ञमें विनियोग हैं।

प्रणव व्याहृतियाँ और गायत्रीको आम्नायस्वरसे पढ़कर 'इषे त्वोर्जेत्वा०' यहाँसे वेदका आरम्भ करके अनुवाक-अनुवाक अथवा एक-एक अध्याय यद्वा एक-एक यजुःका नित्य पाठ करता हुआ संहिताका स्वाध्याय करे। ऐसा करता हुआ संहिताको समाप्त कर दे। इसी प्रकार ब्राह्मणभागके एक-एक अध्याय अथवा एक-एक ब्राह्मणका स्वाध्याय करता हुआ उसको समाप्त करे। अन्तमें प्रणवका उच्चारण करे। उक्त विधिसे यथा-शक्ति प्रतिदिन स्वाध्याय करता हुआ मन्त्रभाग और ब्राह्मण-भागकी समाप्ति करके फिर इसी प्रकारसे आरम्भ और समाप्ति करे। प्रणव, व्याहृतियाँ और गायत्रीपूर्वक प्रतिदिन पढ़े।

( ३ ) इसी प्रकार इतिहास, पुराण आदिका भी स्वाध्याय करे। यह प्रकार ब्रह्मयज्ञसिद्धिके लिये जप करनेका है। 'उसी स्वाध्यायमें आध्या-त्मिकी श्रुतियोंका पाठ करे।' ऐसा योगीश्वरने पृथक् कहा है।

( ४ ) स्वाध्यायकर्ममें अनध्याय नहीं है। 'नास्ति नित्येष्वनध्यायः' नित्यकर्मोंमें अनध्याय नहीं है, ऐसा वचन है।

( ५ ) ब्रह्मयज्ञकर्म नित्य है ॥ इति ॥

# मातृपूजाविधि

( १ ) सब संस्कारों और आवसथ्याधान आदि कर्मोंमें मातृपूजा और नान्दीश्राद्ध प्रथम कर्तव्य होता है, अतएव यथाक्रम दोनों पद्धतियाँ भी संग्रह कर दी जाती हैं।

( २ ) प्रातःकाल स्नान करके तथा नित्यकर्म करके दीवार या काष्ठके पट्टेपर चूर्ण आदिसे १७ कोष्ठ बनाकर गणपति-सहित सोलह मातृकाओंकी तथा मृन्मयी श्रीकी पूजा करे। यदि मृन्मयीका सम्भव न हो तो श्रीकी भी एक कोष्ठकमें पूजा करे।

( ३ ) गौरी १ पद्मा २ शची ३ मेधा ४ सावित्री ५ विजया ६ जया ७ देवसेना ८ स्वधा ९ स्वाहा १० मातरः ११ लोकमातरः १२ हृष्टिः १३ पुष्टिः १४ तुष्टिः १५ आत्मकुलदेवता १६ ये सोलह मातृकाएँ हैं।

( ४ ) वहाँ यह क्रम है—आचमन करके पूर्वको मुख करके बैठे। प्रथम कोष्ठकसे आरम्भ करके क्रमसे—

( १ ) गणपतिरसि ( २ ) गौर्यसि ( ३ ) पद्मासि (४) शच्यसि ( ५ ) मेधासि ( ६ ) सावित्र्यसि ( ७ ) विजयासि ( ८ ) जयासि ( ९ ) देवसेनासि (१०) स्वधासि (११)स्वाहासि (१२) मातरः स्थ (१३) लोकमातरः स्थ (१४) हृष्टिरसि (१५) पुष्टिरसि (१६) तुष्टिरसि (१७) आत्मकुलदेवतासि (१८) श्रीरसि

ऐसे मन्त्रोंका उच्चारण करके अक्षतोंसे 'ॐ भूर्भुवः स्वः गणपते इहागच्छ इह तिष्ठ' इस प्रकार पद्धतिमें निर्दिष्ट ओंकार और महाव्याहृतिपूर्वक मन्त्रोंसे आवाहन तथा स्थापन करके—

**ॐ मनोजूतिर्जुषतामाज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञꣳसमिमं दधातु विश्वे देवास इह मादयन्तामोꣳप्रतिष्ठ।**

इस मन्त्रसे अक्षतोंको छोड़कर एक साथ ही सब देवताओंकी प्रतिष्ठा करे।

( ४ ) अनन्तर पाद्य आदि लेकर प्रथमसे आरम्भ कर—

**'एतानि पाद्यार्घ्याचमनीयस्नानीयपुनराचमनीयानि'**

इस वाक्यसे निवेदन करे।

( ५ ) **'ॐ गणपतये नमः'**

इस मन्त्रसे गणपतिका अनुलेपन तथा पुष्प अर्पण कर तीन बार पूजन करे। एवं गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, ताम्बूल और नैवेद्य अर्पण करे।

( ६ ) इसी प्रकार 'ॐ गौर्यै नमः' इत्यादि मन्त्रोंसे पाद्य आदिसे सोलह मातृकाओं और श्रीका पूजन करे।

( ७ ) फिर 'गणपतिसहिताः षोडश मातरः क्षमध्वम्' इस मन्त्रसे विसर्जन करे।

( ८ ) अनन्तर 'श्रीर्मयि रमस्व' इस मन्त्रसे श्रीकी प्रार्थना करे।

( ९ ) इसके पश्चात् घृतसे भित्तिपर पाँच या सात रेखा उत्तरोत्तर क्रमसे करे। ( 'वसोः पवित्रमसि' इत्यादि मन्त्रसे घृतधारा करे। )

---

# संक्षिप्त नान्दीश्राद्ध

( १ ) आचमन और प्राणायाम करके ऐसा संकल्प करे ।

पूर्वसङ्कल्पिते कर्त्तव्ये अस्मिन् कर्मणि साङ्कल्पिक-नान्दीश्राद्धमहं करिष्ये ॥

( २ ) एतच्छ्राद्धीयाग्रभागफलपुष्पाणि यज्ञेश्वराय विष्णवे नमः ।

इस वाक्यसे सामग्रीको नारायणके अर्पण करे ।

( ३ ) यज्ञेश्वरो हव्यसमस्तकव्य-<br>
भोक्ताव्ययात्मा हरिरीश्वरोऽत्र ।<br>
तत्सन्निधानादपयान्तु सद्यो<br>
रक्षांस्यशेषाण्यसुराश्च सर्वे ॥

इस श्लोकको पढ़े ।

( ४ ) इस कर्ममें सव्र कर्म सव्यसे होता है। तथा देवकार्यके समान सब्र क्रियाएँ होती हैं। कुश सीधे पूर्वाग्र रक्खे जाते हैं। चार स्थानोंमें तीन-तीन कुश उत्तरोत्तर क्रमसे रख दे। प्रथम तीन कुश पूर्वमुख होकर पूर्वाग्र रख दे। यह प्रथम आसन विश्वदेवोंका है, दूसरा आसन माता, पितामही और प्रपितामहीका है, तीसरा पिता, पितामह और प्रपितामहका और चतुर्थ आसन सपत्नीक मातामह, प्रमातामह और वृद्धप्रमातामहका है।

( ५ ) ( क ) प्रथम आसनपर—

सत्यवसुसंज्ञकानां विश्वेषां देवानां नान्दीमुखानां ॐ भूर्भुवः स्वः इदमासनं सुखासनं स्वाहा सम्पद्यतां वृद्धिः। नान्दीश्राद्धे क्षणौ क्रियेताम् ॐ तथा प्राप्नुतां भवन्तौ प्राप्नवाव॥

जल छोड़ दे। ( आसन दान करे )

( ख ) नान्दीश्राद्धे अमुकगोत्राणां मातृपितामही-प्रपितामहीनां नान्दीमुखीनां ॐ भूर्भुवः स्वः इद-मासनं सुखासनं स्वाहा सम्पद्यतां वृद्धिः नान्दी-श्राद्धे क्षणौ क्रियेतां तथा प्राप्नुतां भवन्तौ प्राप्नुवः॥

इस वाक्यसे माता आदि तीनोंको आसन दान करे।

( ग ) नान्दीश्राद्धे अमुकगोत्राणां पितृपितामहप्रपिता-महानां नान्दीमुखानां ॐ भूर्भुवः स्वः इदमासनं सुखासनं स्वाहा सम्पद्यतां वृद्धिः। नान्दीश्राद्धे०॥

इस वाक्यसे पिता आदि तीनोंको आसन देवे।

(घ) नान्दीश्राद्धे द्वितीयगोत्राणां, मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहानां सपत्नीकानां नान्दीमुखानां ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे मातामह आदि तीनोंको आसन दे।

## पाद्य आदिसे पूजा

(६) (क) सत्यवसुसंज्ञका विश्वेदेवा नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः इदं वः पाद्यं पादावनेजनं पादप्रक्षालनं वृद्धिः ॥

इस वाक्यसे पुटकमें जल लेकर प्रथम आसनपर पाद्य देवे।

(ख) अमुकगोत्रा मातृपितामहीप्रपितामह्यो नान्दीमुख्यः ॐ भूर्भुवः स्वः इदं वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे दूसरे आसनपर पाद्य दान करे।

(ग) अमुकगोत्राः पितृपितामहप्रपितामहा नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे तीसरे आसनपर पिता आदि तीनोंको पाद्यदान करे।

(घ) द्वितीयगोत्रा मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहाः सपत्नीका नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे चतुर्थ आसनपर पाद्यदान करे।

(७) (क) सत्यवसुसंज्ञकेभ्यो विश्वेभ्यो देवेभ्यः ॐभूर्भुवः स्वः इदं गन्धाद्यर्चनं स्वाहा सम्पद्यतां वृद्धिः ॥

इस वाक्यसे प्रथम आसनपर विश्वेदेवोंको गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, ताम्बूल, यज्ञोपवीत और वस्त्र देवे।

(ख) अमुकगोत्राभ्यो मातृपितामहीप्रपितामहीभ्यो नान्दीमुखीभ्यः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे माता आदि तीनोंको दूसरे आसनपर गन्ध आदिका दान करे।

(ग) अमुकगोत्रेभ्यः पितृपितामहप्रपितामहेभ्यो नान्दीमुखेभ्यः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे तीसरे आसनपर पिता आदि तीनोंको गन्ध आदि दान करे।

(घ) द्वितीयगोत्रेभ्यो मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहेभ्यः सपत्नीकेभ्यो नान्दीमुखेभ्यः० ॥

इत्यादि वाक्यसे सपत्नीक मातामह आदि तीनोंको गन्ध आदि दान करे।

## भोजनदान

(८) (क) सत्यवसुसंज्ञका विश्वेदेवा नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः इदं वो युग्मब्राह्मणभोजनपर्याप्तम् (दास्यमानम्) अन्नममृतरूपेण स्वाहा सम्पद्यतां वृद्धिः ॥

इस वाक्यसे प्रथम आसनके सामने अन्नदान करे।

(ख) अमुकगोत्रा मातृपितामहीप्रपितामह्यो नान्दीमुख्यः ॐ भूर्भुवः स्वः इदं० ॥

इत्यादि वाक्यसे दूसरे आसनके सामने माता आदिकोंको अन्नदान करे।

(ग) अमुकगोत्राः पितृपितामहप्रपितामहा नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे पिता आदिको अन्नदान करे।

(घ) द्वितीयगोत्रा मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहाः सपत्नीका नान्दीमुखाः ॐ भूर्भुवः स्वः० ॥

इत्यादि वाक्यसे सपत्नीक मातामह आदिको चतुर्थ आसनके सामने अन्नदान करे।

(९) 'स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः०' ॥

इस मन्त्रको पढ़े।

## दक्षिणादान

(१०) (क) अस्य नान्दीश्राद्धस्य फलप्रतिष्ठासिद्ध्यर्थं सत्यवसुसंज्ञकेभ्यो विश्वेभ्यो देवेभ्यो नान्दीमुखेभ्यः, अमुकगोत्राभ्यो मातृपितामहीप्रपितामहीभ्यो नान्दीमुखीभ्यः, अमुकगोत्रेभ्यः पितृपितामहप्रपितामहेभ्यो नान्दीमुखेभ्यः, द्वितीयगोत्रेभ्यो मातामहप्रमातामहवृद्धप्रमातामहेभ्यः सपत्नीकेभ्यो नान्दीमुखेभ्यो द्राक्षामलकयवमूलनिष्क्रयिणीं दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे ॥

इस वाक्यसे दक्षिणा दान करे।

(११) माता पितामही चैव तथैव प्रपितामही।
पिता पितामहश्चैव तथैव प्रपितामहः॥
मातामहस्तत्पिता च प्रमातामहकादयः।
एते भवन्तु मे प्रीताः प्रयच्छन्तु च मङ्गलम्॥

'इडामग्ने पुरुदंसꣳ सनिङ्गोः शश्वत्तमं हवमानाय साध। स्यान्नः सूनुस्तनयो विजावाग्ने सा ते सुमतिर्भूत्वस्मे।' इति वाद्यम्।

'इडाऽग्नेऽअधिधारया रयिम्मास्वान्निष्कन्पूर्वचितो निकारिणः क्षत्रमग्ने स यममस्तु तुभ्यमुपसुता वर्तंतां तेऽअनिग्रतः॥'

नान्दीश्राद्धं सम्पन्नं सुसम्पन्नम्॥

अस्य नान्दीश्राद्धस्य कर्माङ्गदेवताः प्रीयन्ताम्।

॥ इति नान्दीश्राद्धम्॥



श्रीहरिः

# गीताप्रेस, गोरखपुर

की

## पुस्तकोंकी सूची

ज्येष्ठ १९९४



मिलनेका पता—
गीताप्रेस, गोरखपुर

इन्हीं पुस्तकोंका विशेष विवरण और विक्रेताओंके नाम-पता जाननेके लिये बड़ा सूचीपत्र मुफ्त मँगाइये।

## कुछ ध्यान देने योग्य बातें—

(१) हर एक पत्रमें नाम, पता, डाकघर, जिला बहुत साफ देवनागरी अक्षरोंमें लिखें। नहीं तो जवाब देने या माल भेजनेमें बहुत दिक्कत होगी। साथ ही उत्तरके लिये जवाबी कार्ड या टिकट आना चाहिये।

(२) अगर ज्यादा किताबें मालगाड़ी या पार्सलसे मँगानी हों तो रेलवे स्टेशनका नाम जरूर लिखना चाहिये। आर्डरके साथ कुछ दाम पेशगी भेजने चाहिये।

(३) थोड़ी पुस्तकोंपर डाकखर्च अधिक पड़ जानेके भयसे एक रुपयेसे कमकी वी० पी० प्रायः नहीं भेजी जाती, इससे कमकी किताबोंकी कीमत, डाकमहसूल और रजिस्ट्री-खर्च जोड़कर टिकट भेजें।

(४) एक रुपयेसे कमकी पुस्तकें बुकपोस्टसे मँगवानेवाले सज्जन ।) तथा रजिस्ट्रीसे मँगवानेवाले ।=) (पुस्तकोंके मूल्यसे) अधिक भेजें। बुकपोस्टका पैकेट प्रायः गुम हो जाया करता है; अतः इस प्रकार खोयी हुई पुस्तकोंके लिये हम जिम्मेवार नहीं हैं।

### कमीशन-नियम

समान व्यवहारके नाते छोटे-बड़े सभी ग्राहकोंको कमीशन एक चौथाई दिया जायगा। ३०) की पुस्तकें लेनेसे ग्राहकोंके रेलवे स्टेशनपर मालगाड़ीसे फ्री-डिलीवरी दी जायगी। परन्तु थोड़ी अन्य प्रकारकी पुस्तकें भी लेनी होंगी, केवल गीता नहीं। ३०) की पुस्तकें लेनेवाले सज्जनोंमेंसे यदि कोई जल्दीके कारण रेलपार्सलसे पुस्तकें मँगवावेंगे तो उनको केवल आधा महसूल बाद दिया जायगा। फ्री-डिलीवरीमें बिल्टीपर लगनेवाला डाकखर्च, रजिस्ट्रीखर्च, मनीआर्डरकी फीस या बैंकचार्ज शामिल नहीं होंगे, ग्राहकोंको अलग देने होंगे। नवीन रेटके अनुसार चित्रोंके दाम कम हो जानेके कारण पुस्तकोंके साथ चित्रोंकी फ्री-डिलीवरी नहीं दी जायगी। पुस्तकोंके साथ चित्र मँगानेवालोंको चित्रोंके कारण जो विशेष भाड़ा लगेगा वह देना होगा।

# गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-सूची

श्रीमद्भगवद्गीता-[ श्रीशांकरभाष्यका सरल हिन्दी-अनुवाद ] इसमें मूल भाष्य तथा भाष्यके सामने ही अर्थ लिखकर पढ़ने और समझनेमें सुगमता कर दी गयी है । श्रुति, स्मृति, इतिहासोंके उद्धृत प्रमाणोंका सरल अर्थ दिया गया है । पृष्ठ ५१९, ३ चित्र, मूल्य साधारण जिल्द २॥) बढ़िया कपड़ेकी जिल्द २।

श्रीमद्भगवद्गीता-मूल, पदच्छेद, अन्वय, साधारण भाषाटीका, टिप्पणी, प्रधान और सूक्ष्म विषय एवं त्यागसे भगवत्प्राप्ति-सहित, मोटा टाइप, कपड़ेकी जिल्द, पृष्ठ ५७०, बहुरंगे ४ चित्र, अबतक ६६००० छप चुकी है, मूल्य ... १।)

श्रीमद्भगवद्गीता-गुजराती टीका, गीता नं० २ की तरह, मूल्य ... १।)

श्रीमद्भगवद्गीता-मराठी टीका, हिन्दीकी १।) वाली नं०२ के समान मूल्य१।)

श्रीमद्भगवद्गीता-प्रायः सभी विषय१।) वाली नं०२ के समान, विशेषता यह है कि श्लोकोंके सिरेपर भावार्थ छपा हुआ है, साइज और टाइप कुछ छोटे, पृष्ठ ४६८, २२००० छप चुकी, मू०॥≈) स०॥।≡)

श्रीमद्भगवद्गीता-बंगला टीका, गीता नं० ५ की तरह, मूल्य ... ॥।)

श्रीमद्भगवद्गीता-श्लोक, साधारण भाषाटीका, टिप्पणी, प्रधान विषय, साइज मझोला, मोटा टाइप, गीता नं०११की तरह पृष्ठ३१६, मूल्य॥)स०॥≈)

श्रीमद्भगवद्गीता-मूल, मोटे अक्षरवाली, सचित्र, मूल्य ।-) सजिल्द ।≈)

श्रीमद्भगवद्गीता-केवल भाषा, इसमें श्लोक नहीं हैं । अक्षर मोटे हैं, १ चित्र, ३०००० छप चुकी है, मूल्य ।) सजिल्द ... ।=)

पञ्चरत्न गीता-मूल, सचित्र, मोटे टाइप, पृष्ठ ३२८, मूल्य सजिल्द ।)

श्रीमद्भगवद्गीता-साधारण भाषाटीका, पाकेट-साइज, सभी विषय ॥) वाली गीता नं० ७ के समान, सचित्र, पृष्ठ ३५२, ४८०००० छप चुकी, मूल्य =)॥ सजिल्द ≈)॥

गीता-मूल ताबीजी, साइज २×२॥ इञ्च, ७५००० छप चुकी, सजिल्द =)

गीता-मूल, विष्णुसहस्रनामसहित, ११९१०० छप चुकी, सचित्र स० -)॥

श्रीमद्भगवद्गीता-७॥×१० इञ्च साइजके दो पन्नोंमें सम्पूर्ण, मूल्य -)

गीताडायरी सन् १९३७ पञ्चाङ्गसहित, पृ० ४५० मू० ।) स० ।-)

ईशावास्योपनिषद्-सानुवाद, शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ ५०, मूल्य ≈)

केनोपनिषद्-सानुवाद, शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १४६, मूल्य ॥)

कठोपनिषद्—सानुवाद, शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १७२, मूल्य ॥-)
मुण्डकोपनिषद्—सानुवाद, शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १३२, मूल्य ।ॐ)
प्रश्नोपनिषद्—सानुवाद, शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १३०, मूल्य ।ॐ)
उपरोक्त पाँचों उपनिषद् एक जिल्दमें सजिल्द (उपनिषद्-भाष्य खण्ड १) हिन्दी-अनुवाद और शाङ्करभाष्यसहित, मूल्य ··· २।-)
माण्डूक्योपनिषद्—श्रीगौडपादीय कारिकासहित, सानुवाद, शांकर-भाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ ३००, मूल्य ··· ··· १)
तैत्तिरीयोपनिषद्—सानुवाद, शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृ० २५२, मू० ॥-)
ऐतरेयोपनिषद्—सानुवाद, शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १०४, मू० ।=)
उपरोक्त तीनों उपनिषद् एक जिल्दमें स० (उपनिषद्-भाष्य खण्ड २) मू० २।=)
श्रीविष्णुपुराण—हिन्दी-अनुवादसहित, ८ चित्र, एक तरफ श्लोक और उनके सामने ही अर्थ है, पृष्ठ ५४८, मूल्य साधारण जिल्द २॥), बढ़िया कपड़ेकी जिल्द ··· ··· २॥)
अध्यात्मरामायण—सानुवाद, ८ चित्र, एक तरफ श्लोक और उनके सामने ही अर्थ है, दूसरा संस्करण छप गया है, मू० १॥) सजिल्द २)
प्रेम-योग—सचित्र, लेखक—श्रीवियोगी हरिजी, पृष्ठ ४२०, बहुत मोटा एण्टिक कागज, ११००० छप चुका है, मूल्य १।) सजिल्द १॥)
भक्तियोग—सचित्र, भक्तिका सविस्तार वर्णन है, पृष्ठ ७०८, मूल्य ··· १=)
श्रीतुकाराम-चरित्र—९ चित्र, पृष्ठ ६९४, मूल्य १ॐ) सजिल्द १॥)
भागवतरत्न प्रह्लाद—३ रंगीन, ५ सादे चित्रोंसहित, पृष्ठ ३४०, मोटे अक्षर, सुन्दर छपाई, मूल्य १) सजिल्द १।)
विनय-पत्रिका—गो० तुलसीदासजीकृत, सरल हिन्दी-भावार्थसहित, ६ चित्र, अनुवादक—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, तीसरा संस्करण, १५००० छप चुकी है, संशोधित, परिवर्द्धित, पृष्ठ ४८०, मूल्य १) सजिल्द १।)
गीतावली—गो० तुलसीदासकृत, सानुवाद, अनु०-श्रीमुनिलालजी, इसमें रामायणकी तरह ७ काण्डोंमें श्रीरामकी लीलाओंका भजनोंमें बड़ा ही सुन्दर वर्णन है, पृष्ठ ४६०, ८ चित्र, मूल्य १) सजिल्द १।)
श्रीकृष्ण-विज्ञान—श्रीमद्भगवद्गीताका मूलसहित हिन्दी-पद्यानुवाद, दो चित्र, पृष्ठ २७५, मोटा कागज, मूल्य ॥) सजिल्द १)
श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली (खण्ड १)-सचित्र, श्रीचैतन्यदेवकी विस्तृत जीवनी, पृष्ठ ३६०, मूल्य ॥=) सजिल्द १=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली ( खण्ड २ )-सचित्र, पहले खण्डके आगेकी लीलाएँ, पृष्ठ ४५०, ९ चित्र, मूल्य १=) सजिल्द १।=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली-( खण्ड ३ )-पृष्ठ ३८४, ११ चित्र, मूल्य १) सजिल्द १।)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली-( खण्ड ४ )-पृष्ठ २२४, १४ चित्र, मूल्य ॥=) सजिल्द ॥।=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली-( खण्ड ५ )-पृष्ठ २८०, १० चित्र,मू० ॥।)स० १)

मुमुक्षुसर्वस्वसार-भाषाटीकासहित, पृष्ठ ४१४, मूल्य ॥।-) सजिल्द १-)

तत्त्व-चिन्तामणि (भाग १)-सचित्र, ले०-श्रीजयदयालजी गोयन्दका, इसके मननसे धर्ममें श्रद्धा, भगवान्‌में प्रेम और विश्वास एवं नित्यके बर्तावमें सत्य व्यवहार और सबसे प्रेम एवं शान्तिकी प्राप्ति होती है। ११००० छप चुकी,पृ० ३५०, मूल्य ॥=) स० ॥।-)

तत्त्व-चिन्तामणि (भाग १)-( छोटे आकारका गुटका संस्करण ) सचित्र, पृष्ठ ४४८, प्रचारार्थ मूल्य ।-) सजिल्द ।=)

तत्त्व-चिन्तामणि (भाग २)-सचित्र, इसमें लोक और परलोकके सुख-साधनकी राह बतानेवाले सुविचारपूर्ण सुन्दर-सुन्दर लेखोंका अति उत्तम संग्रह है। पृष्ठ ६३२, मूल्य ॥।=) सजिल्द १=)

तत्त्व-चिन्तामणि (भाग २)-( छोटे आकारका गुटका संस्करण ) सचित्र, पृष्ठ ७५०, प्रचारार्थ मूल्य ।=) सजिल्द ॥)

पूजाके फूल-नयी पुस्तक, सचित्र, पृष्ठ ४१४, मूल्य ... ॥।-)

श्रीज्ञानेश्वर-चरित्र और ग्रन्थ-विवेचन-दक्षिणके प्रसिद्ध, सबसे अधिक प्रभावशाली भक्त('श्रीज्ञानेश्वरी गीता'के कर्ता) की जीवनदायिनी जीवनी और उनके उपदेशोंका नमूना, सचित्र, पृष्ठ ३५६, मू०॥।-)

श्रीमद्भागवतान्तर्गत एकादश स्कन्ध-यह स्कन्ध बहुत ही उपदेशपूर्ण है, सचित्र, सानुवाद,पृ० ४२०, ८२५० छप चुका,मू० केवल॥।)स० १)

देवर्षि नारद-लोक-प्रसिद्ध नारदजीकी विस्तृत जीवनी, २ रंगीन, ३ सादे चित्रोंसहित, पृष्ठ २४०, सुन्दर छपाई, मूल्य ॥।) सजिल्द १)

शरणागतिरहस्य-'शरण'का विस्तृत विवेचन,सचित्र, पृष्ठ ३६०, मूल्य ॥≈)

विष्णुसहस्रनाम-शांकरभाष्य हिन्दी टीकासहित, सचित्र, भाष्यके सामने ही उसका अर्थ छापा गया है। पृष्ठ २७५, मूल्य ... ॥=)

शतपञ्च चौपाई-गो० तुलसी०की रामा० से,सानुवाद,सचित्र,पृ०२४०, ॥=)

सूक्ति-सुधाकर—सुन्दर श्लोकसंग्रह, सानुवाद, सचित्र, पृष्ठ २७६, मूल्य ।।=)
आनन्दमार्ग—आनन्दमय लेखसंग्रह, सचित्र, पृष्ठ ३२४, मूल्य ... ।।-)
श्रुतिरत्नावली—सचित्र, संपा० स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी, एक पेजमें चुनी हुई मूल श्रुतियाँ और उसके सामनेके पेजमें उनके अर्थ हैं, पृष्ठ २८४, मूल्य ... ... ।।)
स्तोत्ररत्नावली—चुने हुए स्तोत्र, हिन्दी-अनुवादसहित, ४चित्र, पृ० २३०, मू० ।।)
दिनचर्या—( सचित्र ) उठनेसे सोनेतक करनेयोग्य धार्मिक बातोंका वर्णन, नित्यपाठके योग्य स्तोत्र और भजनोंसहित, पृ० २३०, मू० ।।)
तुलसीदल—लेखक—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, इसमें छोटे-बड़े, स्त्री-पुरुष, आस्तिक-नास्तिक, विद्वान्-मूर्ख, भक्त-ज्ञानी, गृहस्थी-त्यागी, कला और साहित्यप्रेमी सबके लिये कुछ-न-कुछ उन्नतिका मार्ग मिल सकता है । सुन्दर लेख-संग्रह, पृष्ठ २९२, सचित्र, प्रचारार्थ मूल्य ।।) सजिल्द ।।ॾ)
श्रीएकनाथ-चरित्र—ले० हरिभक्तिपरायण पं० श्रीलक्ष्मण रामचन्द्र पांगारकर, भाषान्तरकार—पं० श्रीलक्ष्मण नारायण गर्दे, हिन्दीमें एकनाथ महाराजकी जीवनी अभीतक नहीं देखी, पृष्ठ २४०, मूल्य ... ... ।।)
नैवेद्य—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दारके २८ लेख और ६ कविताओंका सचित्र, नया सुन्दर ग्रन्थ, पृष्ठ ३५०, मूल्य ।।) सजिल्द ।।ॾ)
श्रीरामकृष्ण परमहंस—( ५ चित्र ) इसमें परमहंसजीकी जीवनी और ज्ञानभरे उपदेशोंका संग्रह है, १०२५० छप चुकी, पृष्ठ २५०, मूल्य ।ॾ)
भक्त-भारती—७ चित्र, कवितामें ७ भक्तोंकी सरल कथाएँ, मूल्य ... ।ॾ)
धूपदीप—लेखक—श्री'माधव' जी, पृष्ठ २४०, सचित्र, मूल्य ... ।ॾ)
तत्त्वविचार—तत्त्वमय लेखसंग्रह, सचित्र, पृष्ठ २०५, मूल्य ... ।=)
उपनिषदोंके चौदह रत्न—सरल भाषामें, पृष्ठ १००, चित्र १०, मूल्य ।=)
लघुसिद्धान्तकौमुदी—परीक्षोपयोगी सटिप्पण, पृष्ठ ३५०, मूल्य ।=)
विवेक-चूडामणि—स्वा० शंकरकृत( सानुवाद, सचित्र) पृ० २२४, मू० ।-)
गीतामें भक्तियोग—सचित्र, श्रीवियोगी हरिजीकी व्याख्या, मूल्य ।-)
भक्त बालक—गोविन्द, मोहन आदि बालक भक्तोंकी ५ कथाएँ हैं, मूल्य ।-)
भक्त नारी—स्त्रियोंमें धार्मिक भाव बढ़ानेके लिये बहुत उपयोगी मीरा, शबरी आदिकी कथाएँ हैं, पृष्ठ ८०, ६ चित्र, मूल्य ।-)
भक्त-पञ्चरत्न—यह भक्त रघुनाथ, दामोदर आदि पाँच कथाओंकी पुस्तक सद्गृहस्थोंके लिये बड़े कामकी है, पृष्ठ ९८, ६ चित्र, मूल्य ।-)

आदर्श भक्त—शिबि, रन्तिदेव, अम्बरीष, भीष्म, अर्जुन, सुदामा आदिकी ७ कथाएँ, पृष्ठ ११२, ७ चित्र, मूल्य ... ।-)

भक्त-सप्तरत्न—दामा, रघु आदिकी मनोहर गाथाएँ, पृ० १०६, ७चित्र, मू०।-)

भक्त-चन्द्रिका—सखू, विट्ठल आदि६भक्तोंकी मीठी-मीठी बातें, ७चित्र, मू०।-)

भक्त-कुसुम—छोटे-बड़े, स्त्री-पुरुष सबके योग्य प्रेमभक्तिपूर्ण जगन्नाथ, हिम्मतदास आदिकी ६ कथाएँ, पृष्ठ ९१, ६ चित्र, मूल्य ।-)

प्रेमी भक्त—बिल्वमंगल, जयदेव, रूप-सनातन आदि, पृ० १०३, ७चित्र मू०।-)

प्रेम-दर्शन—नारदरचित भक्तिसूत्र, विस्तृत टीकासहित, श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दारकृत, सचित्र, पृष्ठ २००, मूल्य ... ।-)

गृह्याग्निकर्मप्रयोगमाला—हिन्दी-संस्कृत, कर्मकाण्ड, पृष्ठ १८२, मूल्य ।-)

यूरोपकी भक्त स्त्रियाँ—एलिज़ाबेथ, गेयों आदि ४, पृ० ९२, ३ चित्र मूल्य ।)

व्रजकी झाँकी—वर्णनसहित, ९२५० छप चुकी, ५६ चित्र, मूल्य ... ।)

श्रीबदरी-केदारकी झाँकी—वर्णन, नकशासहित, सचित्र, मूल्य ... ।)

परमार्थ-पत्रावली—श्रीजयदयालजी गोयन्दकाके ५१ कल्याणकारी पत्रोंका स्वर्णसंग्रह, पृष्ठ १४४, एण्टिक कागज, सचित्र, प्रचारार्थ मू० ।)

ज्ञानयोग—श्रीभवानीशंकरजीके ज्ञानयोगसम्बन्धी उपदेश, पृष्ठ १२५, मूल्य ।)

कल्याणकुञ्ज—मननीय तरंग-संग्रह, सचित्र, पृष्ठ १६४, मूल्य ... ।)

प्रबोध-सुधाकर—स्वा० शंकरकृत, सानुवाद, सचित्र, इसमें विषयभोगोंकी तुच्छता दिखाते हुए आत्मसिद्धिके उपाय बताये गये हैं, पृ० ८० मू० ≡)॥

मानव-धर्म—ले०—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, पृष्ठ ११२, मूल्य ... ≡)

प्रयागमाहात्म्य—वर्णन, परिक्रमासहित १६ चित्र, पृष्ठ ६४, मूल्य ... =)॥

माघमकरप्रयागस्नानमाहात्म्य—( सचित्र ) पृष्ठ ९४, मूल्य ... =)॥

गीता-निबन्धावली—गीताकी अनेक बातें समझनेके लिये बहुत उपयोगी है, गीता-परीक्षाकी मध्यमाकी पढ़ाईमें रक्खी गयी है, मूल्य ... =)॥

साधन-पथ—ले०—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, सचित्र, पृष्ठ ७२, मू० =)॥

वेदान्त-छन्दावली—ले०—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी, सचित्र, पृ० ७४, मू० =)॥

अपरोक्षानुभूति—स्वा० शंकरकृत, सानुवाद, पृ० ४८, सचित्र, मूल्य =)॥

मनन-माला—यह भावुक भक्तोंके बड़े कामकी चीज है, सचित्र मूल्य =)॥

पता—गीताप्रेस, गोरखपुर

